अखिल भारत ग्राम उद्योग संघ

# तेल घानी

लेखक

झवेरभाई पु. पटेल

अ० भा० ग्रा० उ० संघ, वर्धा



म ग न वा डी

वर्धा

# प्राक्कथन

तेलघानी किताब का तीसरा सँस्करण निकालना आवश्यक हुआ यह एक संतोष की बात है। पहले संस्करण के बाद उसकी पूर्ति प्रकाशित की गई थी जिसमें घानी की रचना के अधिक प्रयोग के परिणाम तथा बढ़इयों को घानी बनाने या उसकी मरम्मत करने के लिये मार्गदर्शन मिले इस तरीके से तफ़शीलवार सूचनाएँ दी गई थीं। दूसरे संस्करण में घानी की रचना ज्यों की त्यों रखकर ग्राम उद्योग पत्रिका में प्रकाशित हुए कुछ लेखों का समावेश किया गया था। इस तीसरे संस्करण में आज तक के घानी की रचना के प्रयोग के परिणाम तथा इस उद्योग के अर्थशास्त्र के अध्ययन का समावेश करके मूल किताब तथा उसकी पूर्ति को इकट्ठा कर दिया गया है।

सीमेन्ट घानी की ओखली से सम्बधित परिशिष्ट अ श्री भारतनद की सहायता से तैयार किया है। परिशिष्ट इ एच बी टेकनॉलॉजिकल इस्टीट्युट, कानपूर, के श्री डी व्हाय आथवले ने तैयार किया है। परिशिष्ट ई श्री जे सी कुमारप्पा लिखित 'मगनदीप' नामक पुस्तिका से उद्धृत किया है। परिशिष्ट उ तथा किताब के आखरी प्रकरण का 'तेल को सडने से कैसे बचाना' वाला हिस्सा हमारे रसायनज्ञों की सहायता से लिखा है। और घानी के बैल की खुराक तथा देखभाल का हिस्सा श्री व्हाय एम पारनेरकरने तैयार किया है।

इस किताब की उपयुक्तता बढाने की दृष्टि से अपना हाथ बटाने के लिये मैं इन महाशयों का कृतज्ञ हूँ।

मगनवाडी,<br>वर्धा<br>९ अगस्त १९४३

झवेरभाई पटेल

# तीसरे-संस्करण की प्रस्तावना

चू कि प्रतिस्पर्धा और मुनाफा के तत्त्व पर अधिष्ठित अर्थशास्त्र चंद पूँजीपतियों के ही हित के लिये रचा गया है न कि आम जनता के हित के लिये, इसलिये, अपने तँत्र में विज्ञान की बहुतसी सहायता लेते रहने पर भी उसे अपनी हस्ती को कायम रखने के लिये तो बहुत करके प्रचार पर ही निर्भर रहना पडता है। उससे आम-जनता का भी फायदा होता है ऐसी मान्यता पैदा करने के लिये अर्थशास्त्र के गौरवयुक्त बुरके के नीचे कई किस्मके अर्धसत्य उसे लोगोंने गले में उतारने पडते हैं। विद्यार्थी जब कच्ची उम्रके रहते हैं तब उनके भोले, नि:शंक और नवीनताग्राहक दिमागों में ऐसा भूठा प्रचार भरा जाता है जो अक्सर अंतिम सत्य के तौर पर मान लिया जाता है। उनके कच्चे दिमागों में इस तरह बने हुए पूर्वग्रहों को जब वे बडा उम्रके होते हैं तब निकाल भगाना बडी टेढी खीर बन बैठती है।

हमको इस तरह की बहुतसी बातें कही जाती हैं कि वर्तमान युग यन्त्रयुग है, केवल यन्त्रों के बूते पर ही बहुत बडे पैमाने पर उत्पत्ति की जा सकती है, जिससे जीवनयात्रा सुख से हो सकती है, ऊँचे दर्जे की और उत्कृष्ट चीज केवल यन्त्रों से ही बन सकती है, कार्यक्षमता यन्त्रोत्पादन का ही उपमान है, इत्यादि इत्यादि। संक्षेप में उनके कहने का सार यह है कि यन्त्र और सभ्यता तथा विकास ये समानार्थी शब्द हैं। पश्चिम में कम से कम कुछ बडे पैमाने वाले व्यवसायीयोंने उपर्युक्त प्रचार से अपनी पाँचों अंगुलिया घी में कर ली हैं, पर हिंदुस्तान में इस किस्म के प्रचार से हीनता की भावना निर्माण हुइ है और यह विदेशी चीजों की खपत की सुरक्षित मंडी बन गया है। परिणामत यहाँ बेकारी, दारिद्य और कष्ट का दौर दौरा है।

अखिल भारत ग्राम उद्योग संघ का मानवी बुद्धि की कार्यक्षमता में और तमाम मानवी जरूरियातों को ठीक ठीक संतोषपूर्वक पूरी करने की उसकी कुवत में अटल विश्वास है। इसलिये उसने पूर्वग्रहदूषित कल्पनाओं को निकाल भगाने में और तद्द्वारा सत्य और अहिंसा में अपनी निष्ठा सिद्ध

करने में और मौजूदा मानवी जरूरियात पूरी करने में यह उद्योग पूर्ण कार्यक्षम और पर्याप्त नहीं इस भ्रमपूर्ण धारणा का खंडन करने में कोई बात उठा नहीं रखी है। इस छोटीसी किताब में प्रयोग और संशोधन के बूते पर, ग्राम उद्योगोंके विरुद्ध किये जाने वाले झूठे प्रचार का जवाब दिया गया है। हमारे प्रयत्न बहुत अल्प हैं। हमारे पास पर्याप्त साधन नहीं है और हमारे औजार बिलकुल सीदे सादे रहे यह हमें मान्य है। फिर भी सात साल के छोटे अर्से में हमने कुछ उद्योगों की वास्तविक कार्यक्षमता को प्रकाश में लाकर उनमें बडे पैमाने पर किये जाने वाले मिथ्यागौरवयुक्त व्यवसायों को बिना हिचकिचाहट के और खुलेआम ललकारने की कुवत पैदा कर दी यह कुछ छोटी बात नहीं हुई। ग्राम और ग्रामीण उद्योगों की यह दुर्दशा हुई है तो वह उनमें कोई मूलभूत दोष थे इसलिये नहीं बल्कि उचित संशोधन, मार्गदर्शन और संगठन के अभाव में हुई है। यह सिद्ध करने के लिये श्री झवेरभाई पु पटेल ने इस पुस्तक में जो दलीलें दी हैं वे, ग्राम उद्योगों में का एक प्रधान उद्योग—तेलपेराई— के निस्बत की गई छान बीन के बाद दी हैं। इस सफल निर्णयात्मक प्रयोग को देखकर कई उत्साही और साहसी युवक इस मोहक क्षेत्र में कूद पडेंगे और ग्राम जनता के हित का बीडा उठावेंगे ऐसी हमें आशा है। उद्योगों के प्रति लोगों को विश्वास प्राप्त होने के लिये और उन्हें उठाने के लिये उन्हें प्रवृत्त करने के लिये काफी संशोधन की सख्त जरूरत है।

राजकीय क्षेत्र में सब लोग प्रजातन्त्र पद्धति को प्राप्त करने पर तुले हुए हैं, पर वे नहीं समझते कि जबतक ग्राम जनता का दैनिक जीवन सच्चे प्रजातन्त्र में शराबोर नहीं होता तब तक यह ऊपरी स्वाग बेकार ही है। केवल ग्राम उद्योगों को अपनाने से ही सच्चा आर्थिक प्रजातन्त्र सिद्ध होगा और फिर लोगों का, लोगों द्वारा और लोगों के हित का राज्य शुरू होगा। इस हेतु सिध्यर्थ हमें असत्य और झूठे प्रचार का सतत संशोधनों और प्रयोगों द्वारा पर्दाफाश करना होगा। हमें आशा है कि इस पुस्तक के बाद पूर्वग्रदूषित राय, अंध विश्वास और मनोराज्य आदि के लिये कोई गुंजाइश नहीं रहेगी और ठोस कार्य के लिये रास्ता खुल जायगा।

मगनवाडी वर्धा
१५ नवंबर १९४२

जे सी कुमारप्पा

# दूसरे संस्करण की प्रस्तावना

इस पुस्तक के प्रथम संस्करण के बाद तेलघानी के उद्योग ने काफी लोगों का ध्यान आकृष्ट किया है, इसलिये, और समय-समय पर ग्राम उद्योग पत्रिका में दिये गये हमारे लेखों को एकत्र करने के लिये, यह दूसरा संस्करण निकालना नितान्त आवश्यक था। ग्राम उद्योग पत्रिका के इन लेखों पर टिप्पणी लिखते हुए गांधीजी ने "हरिजन" वर्ष ७ के १० वें अंक के २५३ वें पृष्ठ पर इस प्रकार लिखा है—"श्री झवेरभाई ने इस बात की खोज की है कि आखिर मिल का तेल घानी के तेल से सस्ता क्यों पड़ता है? इसके उन्होंने तीन प्रमुख कारण निश्चित किये हैं। जिनमें से मिलों की पूँजी और अल्प समय में तिलहन की आखरी बूँद निचोड़ लेने की मिलोंकी कार्यक्षमता ये दो अनिवार्य हैं पर इनसे मिलनेवाला लाभ मिलमालिक को तेल की खपत के लिये जो कमीशन या दलाली देनी पड़ती है, उसमें पूरा हो जाता है। तीसरा कारण है तेल की मिलावट। सो घानी का तेल भी मिलावट करके यदि बेचा जाय, तो वह मिल के भाव में बेचना पूरा पड़ सकता है। स्वाभाविक तौर पर श्री झवेरभाई तो मिलावट के पक्षपाती नहीं हो सकते, इसलिये उनकी सूचना है कि मिलावट कानून बंद की जाय और मिलों को लाइसेंस लेने पर बाध्य किया जाय।"

"श्री झवेरभाई ने पुरानी देहाती घानियाँ बंद पड़ने के कारण भी ढूँढ निकाले हैं। इनमें से प्रमुख कारण है तेली को तिलहन पूरे वर्ष तक अखंड न मिलते रहना और मौसम के समय देहात की तमाम तिलहन ढो ढोकर बाहर चली जाना। तिलहन संग्रह करने के लिये या शहरों से तिलहन खरीदने के लिये तेली के पास पैसा नहीं होता, इसलिये वह बड़ी तेजी से नामशेष होता जा रहा है। देहातों में आज लाखों घानियाँ बेकार पड़ी हुई हैं, जिससे देश की काफी हानि हो रही है। वास्तव में सरकार का यह कर्तव्य है कि वह तिलहन को उसी स्थान में रोक रखे और

उसे तेलियों की आवश्यकता के अनुसार योग्य भावों में देकर इन घानियों को पुनरुज्जीवित करे। इस प्रकार की सहायता मे सरकार को कोई नुकसान नहीं उठाना पड़ेगा। श्री झवेरभाई की मान्यता है कि को-ऑपरेटिव सोसायटियाँ या पचायतों द्वारा यह सहायता पहुँचाई जा सकती है। काफ़ी समय के अनुभव और सशोधन के बाद श्री झवेरभाई इस निश्चय पर पहुँचे हैं कि तिलहन सग्रह का प्रश्न हल किया जाय तो घानी का तेल मिल के तेल से बख़ूबी स्पर्धा कर सकता है और इस प्रकार देहातियों को आज मिलनेवाले मिलावटी तेल के उपयोग से बचाया जा सकता है। यह बात हमेशा ध्यान में रखनी चाहिये कि देहातियों को जो कुछ स्निग्धता मयस्सर होती है, वह तेल द्वारा ही है। घी तो उसके भाग्य में बदा ही नहीं है।"

तेली के लिये साबुन बनाना या उबाला हुआ (बैल) तेल बनाना ये दो अच्छे सहयोगी उद्योग साबित होंगे, क्योंकि जो तेल खाने के काम में नहीं आ सकता, उसका अथवा तेल का अत्यधिक सग्रह हो जाय तो उसका इन उद्योगों में उपयोग किया जा सकता है। इस दृष्टि से इन विषयों के लिए इस पुस्तक के अत में एक परिशिष्ट जोड़ा गया है।

मगनवाड़ी, वर्धा
३१ मार्च १९४१

जे० सी० कुमारप्पा

## पहले संस्करण की प्रस्तावना

आज जिस तरफ़ भी जाइये, सर्वत्र बेकारी को मिटाने की ही समस्या दिखाई पड़ती है। सरकारी और गैर सरकारी लोग तरह तरह की बातें सुझा रहे हैं। दया ही से भोजन का काम नहीं चल सकता। सड़कों और नहरों का बना बनाकर बेकारी दूर करने के प्रयत्न स्थिरता से राष्ट्रीय सम्पत्ति की वृद्धि नहीं कर सकते। अगर हम इस बीमारी को जड़मूल से खोदकर देश को स्वस्थ करना चाहते हैं, तो हमें बीमारी के रास्तों को ही बन्द कर देना चाहिये।

हमारी बेकारी आने का सबसे बड़ा कारण तो यह है कि हम अपनी जरूरत की हर चीज पर विदेशी मुहर देखने के शौकीन हो गये हैं। अपने देश के कच्चे माल को, अपने ही हाथों जरूरी चीजें में बदलने के बजाय, विदेशों को भेजने का अर्थ तो रोजगार धन्धे को भेजने का होता है, और वहां की बनी चीजों को मंगाने का अर्थ है बेकारी को मंगाना। इस तरह हम दोनों ही तरह से बेकारी के पंजे में फँसते जा रहे हैं। अगर यह बात हमारी समझ में आ जाय, तो फिर इस समस्या को हल करने में दिक्कत ही नहीं रह जाती।

विकार खलु परमार्थत अज्ञात्वा अनारम्भो प्रतिकारस्य

हमें अपने कच्चे माल से खुद ही जरूरी चीजें बनानी चाहियें। हमें अपने आसपास की बनी हुई चीजें खरीदनी चाहिये। इन्हीं दो बातों से रोजगारधंधे बढ सकते हैं। यही एक स्वाभाविक और सनातन परिहार है और अखिल भारत ग्राम उद्योग संघ के कार्यक्रम का यही मूलभूत सिद्धान्त है।

विदेशी व्यापार के आँकडों को देखने से पता चलता है कि भारत वर्ष से हर साल करीब १० लाख टन 'तिलहन विदेशों को भेजा जाता है। एक टन तिलहन के पेरने में करीब २८ रुपये की कमाई होती है। इसका

मतलब यह हुआ कि सिर्फ तेल के मामले में ही हम करीब ३ करोड रुपये की सालाना कमाई के रोजगार को अपने हाथों से खो रहे हैं। केवल पेराई की बात ही नहीं, तेल पर तो और भी बहुतसे उद्योग निर्भर रहते हैं। और उन्हीं उद्योगों की बनी हुई चीजें—साबुन, रंग, वार्निश, मशीनों में लगाने के तेल तथा अन्य अनेक चीजें हम दूसरे देशों से खरीद रहे हैं। तिलहन को भेजकर हम इन उद्योगों को भी अपने हाथों से खो रहे हैं। बेकारी को दूर करने का तो यही एकमात्र इलाज है कि हर जगह का कच्चा माल अपने पासपड़ोस में ही जरूरी चीजों में बदल लिया जाय। इसीसे हमें रोजगार मिल सकता है, और यही हमें बेकारी के पंजे से छुड़ा सकता है।

यह पुस्तिका हमारी घानी की कार्यक्षमता बढ़ाने और उसमें तरह तरह के सुधार करने की पिछले कुछ महीनों में की गई कोशिशों पर प्रकाश डालती है।

इसी तरह और कच्चे मालों का भी जरूरी चीजों में बदल कर उनसे मिलनेवाले रोजगार से फायदा उठाया जाय, तो हमारे देश में कारीगर की कोई कमी नहीं रह सकती। इस हालत में हमें बेकारों को कुछ काम देने के लिये सड़कें और नहरें बनाने की जरूरत नहीं रह जायगी।

आशा की जाती है कि यह छोटीसी पुस्तिका अपने ढँग से हमारी सबसे बड़ी समस्या को हल करने में सहायक हो सकेगी।

मगनवाड़ी, वर्धा
८ जनवरी १९३८

जे० सी० कुमारप्पा

# घरेलू यन्त्रवाद

क्या तेल की घानी पर भी पुस्तक लिखी जाती होगी ! और मेरे जैसा आमतौर पर धर्म, तत्त्वज्ञान, शिक्षा और संस्कृति पर चर्चा करनेवाला शख्स ऐसी पुस्तक की प्रस्तावना लिखने के लिये तैयार हो जाता है यह भी कैसी अटपटीसी बात मालूम होती है ! क्या सचमुच यह विषय इतने महत्त्व का है या केवल एक की देखासीखी दूसरा भी उसकी महत्ता प्रतिपादन करने पर तुला है ? ऐसे विचार केवल विरोधियों के ही मन म उठते हों सो बात नहीं, पर राष्ट्रीय महासभा की दृष्टि से विचार करने वाले कई भाइयों के मन में भी ये जरूर उठ सकते हैं।

हमारे पास बड़े बड़े कारखाने चलाने के लिये काफी पूंजी नहीं है इसलिये छोटे छोटे गृह-उद्योग चलाये बगैर हमें कोई चारा नहीं है। जब तक स्वराज्य नहीं मिलता और जबतक करोड़ों रुपयों की लूट हम बंद नहीं कर सकते तबतक घर उद्योग ही पनपानें में हमें संतोष मानना चाहिये। इसलिये ग्रामों में जाकर हम लोगों को समझावेंगे कि घानी का तेल ही वे पसंद करें, और घानीवालों से हम कहेंगे "देखो भाई, निरालिश तेल यदि तुम दोगे तो ही लोग तुम्हारा तेल खरीदेंगे और तुम्हारा धंधा पुनरुज्जीवित हो जावेगा।

इतना कहने के बाद क्या और भी कुछ करने की जरूरत रहती है ? अधिक से अधिक हम इतना और कर सकते हैं कि कुछ पूंजी की सहायता देकर इस काम के लिये स्वयंसेवक तैयार करें कि वे देहाती घानियों का तेल शहरों में बेचें। ऐसा करने से शहरवासियों को सुविधा होगी और श्रम करने की तैयारी रखनेवाले स्वयंसेवकों को आजीविका एक साधन मिल जायगा। पर घानी पर पुस्तक क्या लिखना ! यह तो हजारों वर्षों से चली आयी अनगढ़ पद्धति से तेल निकालकर आपको देती आरही है। इसमें विशेषता क्या है ?

भारतीय संस्कृति के कट्टर अभिमानियों की भी साधारणत यही विचारप्रणाली होती है। धार्मिक मान्यताएँ और रोटी बेटी व्यवहार संबंधी नियम इतने ही को जो लोग संस्कृति मानते हैं उनको संस्कृति का असली मतलब मालूम ही नहीं हुआ है। किसी भी किस्म की चर्चा छेड़े बिना गांधीजी ने स्वराज्यप्राप्ति से भी बढ़कर ऐसा जो भारतीय संस्कृति का पुनरुज्जीवन का महान कार्य है वह खादी और ग्रामउद्योगों द्वारा करने की ठानी है। हमारी आज की राजनैतिक, आर्थिक और सामाजिक हालत को देखते हुए हमारे सामने दूसरा कोई रास्ता नहीं है।

क्या चर्खा और क्या घानी सभी छोटे छोटे और सादे यंत्र अनगढ़ चीजें नहीं हैं। हजारों बरसों का चिंतन, हजारों लोगों का प्रयोग और अनेक प्रांतों का अनुभव इनके साथ लगा हुआ है। पिछले सौ पचास सालों से या इससे भी अधिक लंबे समय से हम हर तरहसे आलसी बन बैठे और नतीजा यह हुआ कि अपने तमाम उद्योगधंधों में काम आनेवाली यांत्रिक तथा व्यवहारिक बुद्धि और सूझको पीछे खींच लिया। जिस प्रकार भाफ के एंजिन में से भाफ के निकल जाने से वह थोड़ी दूरतक दौड़कर रुक जाता है, उसी तरह हमने अपने समाज की, और खासकर उद्योग धंधों की भी, यही दशा होने दी।

योरप से आये हुई भाफ और बिजली के बड़े बड़े यंत्रों को देखकर हम चौंधिया गये। हमने मान लिया कि अकेले योरप में ही यांत्रिक बुद्धि संभव है। लेकिन वैसा समझने में हमने भूल की। हमारे यहाँ आज भी हुनर, कारीगरी, कलाकौशल और यांत्रिक सूझ योरप से किसी कदर कम नहीं है। योरप जो आगे बढ़ा, वह किसी और बातमें। कलाकारीगरी की मदद में भाफ, बिजली, तेल की गैस, वगैरह को किस तरह काम में लाया जा सकता है, इस हिकमत को उसने खोज निकाला, और ज्यादा पूंजी और बड़ेबड़े कारखाने खोल के किस तरह अधिक से अधिक परिमाण में उत्पादन और बाजारों पर पूरा कब्जा किया जाय, यह भी उसने खोज लिया। या यों कहें कि इसके लिये कोई उपमा देनी हो, तो कारीगरी और कलाबुद्धि

से कमानी से कई बड़ा काम नहीं लिया जा सकता। बढ़ई उत्तम और महीन काम बिना हथौड़े के ही कमानी से करता है और इसीमें उसकी कला है। लेकिन बड़ेबड़े काम करते समय कमानी के सिरपर हथौड़ा मारे बिना उसका काम किसी तरह नहीं चलेगा।

हमारे यहां मनुष्यने जैसे जैसे औजारों को काम में लाने की आदत में उन्नति की, वैसे वैसे उस में छोटे बड़े सुधार भी किये। छोटे औजारों में और बड़े यन्त्रों में यही अंतर है। यह सच है कि बड़े बड़े यन्त्रों की खोज करनेवाले यन्त्रशास्त्री की कल्पना बड़ी होती है, परन्तु ये यन्त्र मानवी शक्ति से नहीं चलते। इनके चलानेमें मनुष्य की कुशलता या यान्त्रिक बुद्धि का कोई उपयोग नहीं होता, इससे इन यन्त्रों को चलानेवाला या सम्भालनेवाला खुद एक यन्त्र अथवा यन्त्र का एक अंग बन जाता है। नतीजा इसका यह होता है कि उसकी बुद्धि में अमुक प्रकार की जागृति होते हुए भी बुद्धि की तेजस्विता और कल्पनाशक्ति बिलकुल कुण्ठित हो जाती है। संस्कृति की दृष्टिसे यह बहुत बड़ी हानि है। छोटे औजारों और यन्त्रों को हाथसे चलानेके कारण मनुष्य की शक्ति का पूरापूरा उपयोग तो होता ही है पर साथ ही मनुष्य को प्रतिक्षण अपनी बुद्धि, सूझ और निर्णयशक्ति का भी प्रयोग करना पड़ता है। इसलिये हाथसे तैयार किये हुए मालमें मनुष्यका चैतन्य भरा रहता है और कारीगर का मन भी विकसित होता है, और इसलिये हाथ की कारीगरी मनुष्य जाति की उन्नति के लिये आशीर्वादरूप है।

विज्ञान में हम पिछड़े हुए हैं। हमारी पूंजी हमारे हाथमें नहीं अथवा सार्वजनिक हितके लिये हम उसे इस्तेमाल कर सकें ऐसी हमें स्वतन्त्रता नहीं, इसलिये हमारे पास जो कारीगरी पड़ी है उसे हम भूल जायें और उसके विकास का विचार करना भी छोड़ दें यह कैसे हो सकता है?

हम देखते हैं और कहते भी हैं कि यन्त्रवाद ने योरप को बरबाद कर डाला, लेकिन इम परसे हम यह नहीं मानलेना चाहिये कि कला और कारीगरी खराब चीज हैं। कारागरी तो बढ़नी ही चाहिये। हमें हर तरह की योग्यता का विकास करना चाहिये। परन्तु हमारे सारे सामाजिक जीवन को

बिगाड़नेवाला पूंजीवाद, और मनुष्यको बेकार बनाकर उसकी जगह प्राकृतिक शक्तियों का उपयोग कर उद्योग हुन्नर को पूंजीवाले के हाथ में सौंप देने वाली उद्योग व्यवस्था, ये दोनों ही चीजें खराब हैं। हमें इन्हीं का सामना करना है। छोटे छोटे औजारों के जरिये अपनी योग्यता का विकास कर सुधरे हुए रूप में अपनी आवश्यकताएँ पूरी करना और इसी मार्ग से मनुष्य समाज का उद्धार हो सकता है, इसे मानकार ही तो हमने राष्ट्रीय झंडे के ऊपर कारीगरी का द्योतक 'चर्खा' रखा है। इसलिये यहाँ हमें 'यन्त्रवाद' शब्द का प्रयोग नहीं करना चाहिये, कोई दूसरा ही शब्द प्रयोग में लाना चाहिये।

आर्थिक और सामाजिक शक्ति को एक हाथ में सौंपकर अनेकों को वश में रखना भारतीय संस्कृति के आदर्श के सर्वथा विरुद्ध है। और इसी से "बहुतसी पूंजी हाथमें आयी हो, तो भी मैं अमुक रकम से अधिक पूंजी व्यापार में न लगाऊँगा" इस तरह का व्रत लेने की भावना हमारे उस कालके धर्मनिष्ठ व्यापारियों को सूझती थी। इस तरह का भी व्रत लिया जाता था कि 'हम इतने बैलोंसे ज्यादा काफ़िला अपने खाते में न रक्खेंगे'। मनुष्य जाति की जरूरतों को पूरा करने वाला माल तैयार करने का मौक़ा ज्यादा से ज्यादा लोगों को मिलना चाहिये। इनके बीच में महाजन द्वारा सहयोग का भाव भले ही फैले लेकिन ऐसी व्यवस्था थी कि हरएक कारीगर और हरएक व्यापारी स्वतन्त्रता का उपयोग कर सके और वह जहा है वहीं रहकर समाज की सेवा कर सके। हमारी संस्कृति की अर्थव्यवस्था का यह भी एक प्रधान लक्षण था कि माल तैयार करनेवाले और माल खरीद कर उपयोग करनेवाले, इन दोनों में जहाँतक हो सके, सीधा संबंध बना रहे। ये लक्षण रूढ़ि से इतनी अच्छी तरह सँभाल दिये गये थे कि समाज के अगुआ इनमें समाये हुए तत्त्वज्ञान को समझने और उसे सँभालने का फर्ज भी भूल गये थे और पश्चिम का हमला होते ही पराजित लोग जिस तरह भयभीत होकर ठिठक जाते हैं, उसी तरह डरकर हमने अपना घर सँभालना भी छोड़ दिया।

को आशीर्वाद दे सकता है। लेकिन इस वचन का वास्तविक अर्थ तो यही होता है कि ब्राह्मण का हर एक वर्ण की विद्या और कला सीखनी चाहिये। किसी भी सामाजिक उथल पुथल से कोई वर्ग दबाया जाता हो, तो उस ओर तुरन्त ध्यान खींचने और उसका इलाज बतलाने की जिम्मेदारी ब्राह्मणों की थी। अपनी ऐसी जवाबदेही समझकर आज जो चलेगा, वही ब्राह्मण कहलाने का अधिकारी है। इसमें रोट बेटी का सवाल ही नहीं उठता। जिस समाज में ऐसा ब्राह्मण वर्ग नहीं होता, वहाँ वर्ग कलह चलना ही चाहिये। समबुद्धि से सर्वलोकहित में लगे रहने वाला वर्ग जहाँ नहीं होता, वह समाज ही नहीं। यह तो सूक्ष्मतया वढने वाले युद्धका रणक्षेत्र ही कहा जायगा।

हिन्दुस्तान म हजारों-लाखों वर्षों से उन्नत कारीगरी के ऊपर फिर से विश्वास जमाकर, जहाँ से हमने अपनी जिम्मेवारी का सूत्र छोडा था वहाँ से फिर उसे अपने हाथ मे लेकर और कारीगरों के जीवन में ओतप्रोत होकर उन के धधों और उनकी लोकयात्रा को सजीवन करने का जो प्रयत्न शुरू हुआ है, उसके बयान के रूप में यह पुस्तक तैयार हुइ है। स्व मगनलाल भाईने जब 'वणाट-शास्त्र' लिखा तभी इस काम का वास्तवमें प्रारंभ हुआ। वास्तव में बुनाई शास्त्र सजीवन करने का काम किसी पेशेदार बुनकर का अथवा किसी ब्राह्मण का था। पर ये दोनों अपना धर्म भूल गये इसलिय एक को बुनकर तथा ब्राह्मण दोनों बनना पडा।

हमारी सामाजिक जीवन व्यवस्था जैसी आज है उसीको लेकर हमें आगे बढना होगा। इसके बदले, मुझे तो ऐसा मालूम होता है, मानों हम मुफ़लिसी की अदालत में पहुँचकर अपना दिवाला निकालने के लिये तैयार हो रहे थे, इतने ही में गांधीजी की प्रेरणा से राष्ट्रीय महासभा को सुबुद्धि सूझी और हमने कारीगरों के जीवन में, उनके आर्थिक मामलों और उनकी दस्त-कारी में प्रवेश करना शुरू किया।

इस पुस्तक को पढते समय सबसे पहली बात जो हमारा ध्यान खींचती है, वह यह है कि लेखक ने सरकारी रिपोर्टों और पाश्चात्य ग्रथोंको पढकर उनके आधार इसे तैयार नहीं किया, बल्कि स्वय अनेक प्रांतों में घूमकर वहा की घानियाँ किस तरह चलती हैं, उनमें क्या क्या सुविधाएँ असुविधाएँ हैं, इन सब की उन्होंने जाच पडताल की। उन्होंने पुरानी चली आयी हुई घानी

बिगाड़नेवाला पूंजीवाद, और मनुष्यको बेकार बनाकर उसकी जगह प्राकृतिक शक्तियों का उपयोग कर उद्योग दुन्तर को पूंजीवाले के हाथ में सौंप देने वाली उद्योग व्यवस्था, ये दोनों ही चीजें खराब हैं। हमें इन्हीं का सामना करना है। छोटे छोटे औजारों के जरिये अपनी योग्यता का विकास कर सुधरे हुए रूप में अपनी आवश्यकताएँ पूरी करना और इसी मार्ग से मनुष्य समाज का उद्धार हो सकता है, इसे मानकर ही तो हमने राष्ट्रीय झंडे के ऊपर कारीगरी का द्योतक 'चर्खा' रखा है। इसलिये यहाँ हमें 'यन्त्रवाद' शब्द का प्रयोग नहीं करना चाहिये, कोई दूसरा ही शब्द प्रयोग में लाना चाहिये।

आर्थिक और सामाजिक शक्ति को एक हाथ में सौंपकर अनेकों को वश में रखना भारतीय संस्कृति के आदर्श के सर्वथा विरुद्ध है। और इसी से "बहुतसी पूंजी हाथमें आयी हो, तो भी मैं अमुक रकम से अधिक पूंजी व्यापार में न लगाऊँगा" इस तरह का व्रत लेने की भावना हमारे उस कालके धर्मनिष्ठ व्यापारियों को सूझती थी। इस तरह का भी व्रत लिया जाता था कि 'हम इतने बैलोंसे ज्यादा काफ़िला अपने खाते में न रक्खेंगे'। मनुष्य जाति की जरूरतों को पूरा करने वाला माल तैयार करने का मौक़ा ज्यादा से ज्यादा लोगों को मिलना चाहिये। इनके बीच में महाजन द्वारा सहयोग का भाव भले ही फैले लेकिन ऐसी व्यवस्था थी कि हरएक कारीगर और हरएक व्यापारी स्वतंत्रता का उपयोग कर सके और वह जहां है वहीं रहकर समाज की सेवा कर सके। हमारी संस्कृति की अर्थव्यवस्था का यह भी एक प्रधान लक्षण था कि माल तैयार करनेवाले और माल खरीद कर उपयोग करनेवाले, इन दोनों में जहाँतक हो सके, सीधा संबंध बना रहे। ये लक्षण रूढ़ि से इतनी अच्छी तरह सँभाल दिये गये थे कि समाज के अगुआ इनमें समाये हुए तत्वज्ञान को समझने और उसे सँभालने का फर्ज भी भूल गये थे और पश्चिम का हमला होते ही पराजित लोग जिस तरह भयभीत होकर ठिठक जाते हैं, उसी तरह डरकर हमने अपना घर सभालना भी छोड़ दिया।

"वर्णाना ब्राह्मणो गुरु" का अर्थ पतित ब्राह्मणों ने इतना ही लगाया कि ब्राह्मण सब वर्णों के पास से दक्षिणा ले सकता है और पैर छूनेवाले

को आशीर्वाद दे सकता है। लेकिन इस वचन का वास्तविक अर्थ तो यही होता है कि ब्राह्मण को हर एक वर्ण की विद्या और कला सीखनी चाहिये। किसी भी सामाजिक उथल पुथल से कोई वर्ग दबाया जाता हो, तो उस ओर तुरन्त ध्यान खींचने और उसका इलाज बतलाने की जिम्मेदारी ब्राह्मणों की थी। अपनी ऐसी जवाबदेही समझकर आज जो चलेगा, वही ब्राह्मण कहलाने का अधिकारी है। इसमें रोटी बेटी का सवाल ही नहीं उठता। जिस समाज में ऐसा ब्राह्मण वर्ग नहीं होता, वहाँ वर्ग कलह चलना ही चाहिये। समबुद्धि से सर्वलोकहित में लगे रहने वाला वर्ग जहाँ नहीं होता, वह समाज ही नहीं। वह तो उत्तमतया बढ़ने वाले गुटों का रणक्षेत्र ही कहा जायगा।

हिन्दुस्तान में हजारों-लाखों वर्षों से उन्नत कारीगरी के ऊपर फिर से विश्वास जमाकर, जहाँ से हमने अपनी जिम्मेवारी का सूत्र छोड़ा था वहाँ से फिर उसे अपने हाथ में लेकर और कारीगरों के जीवन में ओतप्रोत होकर उन के धंधों और उनकी लोकयात्रा का सजीवन करने का जो प्रयत्न शुरू हुआ है, उसके बयाने के रूप में यह पुस्तक तैयार हुई है। स्व० मगनलाल भाईने जब 'वणाट शास्त्र' लिखा तभी इस काम का वास्तव में प्रारंभ हुआ। वास्तव में बुनाई शास्त्र सजीवन करने का काम किसी पेशेदार बुनकर का अथवा किसी ब्राह्मण का था। पर ये दोनों अपना धर्म भूल गये इसलिए एक को बुनकर तथा ब्राह्मण दोनों बनना पड़ा।

हमारी सामाजिक जीवन-व्यवस्था जैसी आज है उसीको लेकर हमें आगे बढ़ना होगा। इसके बदले, मुझे तो ऐसा मालूम होता है, मानों हम मुफलिसी की अदालत में पहुँचकर अपना दिवाला निकालने के लिये तैयार हो रहे थे, इतने ही में गांधीजी की प्रेरणा से राष्ट्र महासभा को बुद्धि सूझी और हमने कारीगरों के जीवन में, उनके आर्थिक मामलों और उनकी दस्तकारी में प्रवेश करना शुरू किया।

इस पुस्तक को पढ़ते समय सबसे पहली बात जो हमारा ध्यान खींचती है, वह यह है कि लेखक ने सरकारी रिपोर्टें और पाश्चात्य ग्रंथों को पढ़कर उनके आधार इसे तैयार नहीं किया, बल्कि स्वयं अनेक प्रान्तों में घूमकर वहां की घानियाँ किस तरह चलती हैं, उनमें क्या क्या कमियाँ असुविधाएँ हैं इन सब की उन्होंने जाँच पड़ताल की। उन्होंने पुरानी ...

पर श्रद्धा रखकर उसका निरीक्षण परीक्षण किया है। उसके पीछे रही क
बुद्धि की क़द्र करके ही वह इन वस्तुओं की खोज करने बैठे हैं, औ
गणितशास्त्र की मदद से, हरएक नमूने के गुणदोषों को आँकड़ों के साथ
प्रमाणित कर सके हैं।

यदि शिक्षित मनुष्य (फिर वह पढ़ा-लिखा हो या न हो) अप
बुद्धि का लाभ ऐसे धधों को पहुँचाय तो उनमें छोटे छोटे अनेक सुधार
देगा और वह मनुष्यों के और पशुओं के हक़ में भी आशीर्वादरूप सा
होगा। जुदी जुदी लकड़ी के गुणदोष, घानी के जुदे जुदे नमूनों के गु
दोष, घानी चलानेवाले हरएक जाति के जानवर की सुविधा और घानी
पेरे जानेवाले तिलहन की खासियत इन सारी वस्तुओं की नई
खोज करके इसका शास्त्र रचा जाना चाहिये। उसमें पाकशास
कार्यताशास्त्र, यन्त्रशास्त्र, पशुविद्या, व्यवस्थाशास्त्र, वनस्पतिशास्त्र, आहार शास्
इत्यादि अनेक शास्त्रों का उपयोग होगा। और उन उ शास्त्रों के विशारदों
बीच सहयोग का भाव बढ़ेगा। गावों में जब उद्योगप्रधान शिक्षा शुरू
जायगी, तब ऐसी पुस्तकें पाठ्य पुस्तक के रूप में उपयोग में लाई जायँगी।

स्व मगनलाल भाइके 'वणाटशास्त्र' और 'तकली शिक्षक' लिख
के बाद साबरमती में, बारडोली में, कलकत्ते के खादी प्रतिष्ठान में, नालवाड
में और सावली में कई प्रयोग हुए हैं और प्रगति भी काफ़ी हुई है, प
अभीतक "वणाट शास्त्र" की संशोधित आवृत्ति नहीं निकली है। ऐसा इ
शास्त्र के निस्बत न हो। घानी के शास्त्र की सारे हिन्दुस्तान को जरूरत है
किसान को ताल्लुक बुनने के साथ जितना है, उससे कहीं अधिक तेल
धधे के साथ है। तेल और खली के बगैर किसान और उसके बैलों का ए
दिन भी काम नहीं चल सकता। इसलिये हरएक किसान को तेल के धध
में होशियार तो होना ही चाहिये, फिर प्रत्यक्ष घानी चलाने का काम वह चाह
खुद करे या चाहे गाव के तेली से करावे।

ऐसे छोटे छोटे उद्योग धधोंका पुनरुद्धार भारतीय संस्कृति, भारती
जीवनव्यवस्था और भारतीय अर्थनीति की दृष्टि से ही हो सकता है। अत
हमें वह दृष्टि व्यापक पैमाने पर पैदा करनी होगी।

वर्धा, अक्टूबर १९३७ दत्तात्रय बालकृष्ण कालेलकर

# विषय-सूची

# तेल की मिल बनाम घानी

## १ घानी की मौजूदा हालत

"सर्वे गुणा काचनमाश्रयन्ते" अर्थात् सारे गुण पैसे का आश्रय लेते हैं। बडी २ तेल की मिलें अपना उल्लू सीधा करनेवाले पूंजीपतियों की बपौती हैं। वे इनमें न केवल अमर्याद पूंजी ही लगाते हैं वरन् उनके प्रचार के लिये भी काफी पैसा बरबाद करते रहते हैं। परिणाम यह हुआ है कि उनकी ओर जनता का ख्याल उनकी वास्तविक उपयुक्तता के उल्टे अनुपात मे खींचा गया है और सभी प्रकार के यन्त्रों की बडी इकाइयों की कार्यक्षमता में उनकी एक किस्म की अन्धश्रद्धासी पैदा होगई है। बडे यन्त्रों की इस अधिक कार्यक्षमता का अङ्गीकार करके उनके हामी जहा एक ओर रहन सहन का पैमाना ऊचा उठाने की गरज से इनका समर्थन करते हैं तहा जो इनके विरुद्ध हैं वे केवल आर्थिक दृष्टि से इस सवाल की चर्चा करने से हिचकिचाते हैं। इस एकागी प्रचार के कारण लोगों में एक यह भी धारणा फैल गई है कि तेल की मिलों ने घानियों को करीब-करीब स्थानभ्रष्ट कर ही दिया है और अब उनका पुनश्च प्रचार होना कठिन है। यह मान्यता वस्तुस्थिति से बिल्कुल भिन्न है। तेल की मिलें अपना काम कर रही हैं और उनकी सख्या भी कुछ बढ गई है यह बात सही है, पर उनमें जो तेल पेरा जाता है वह अधिकाश देश की वर्धमान औद्योगिक जरूरता को पूरा करनेवाला होता है, खाने के काम में वह काम आता है। इस दृष्टि से मिलें घानियों की पूरक साबित हुई हैं न कि उनका स्थान लेनेवाली। दूसरी बात यह है कि मिलों के आने से स्पर्धा निर्माण होगई है जिसके कारण घानी का अस्तित्व खतरे में पड गया है।

ऐसा होते हुए भी घानी का स्थान आज भी अभिमानास्पद है क्योंकि खाने के काम आनेवाले तेल का अधिकाश घानियोंमें ही पेरा जाता है। दुर्भाग्य से औद्योगिक कामों में इस्तेमाल किये जाने वाले अलसी और मूगफली के तेलों के अलावा अन्य तेलों के घानी के और मिलों के तुलनात्मक आकड़े

उपलब्ध नहीं हैं। छोटे पैमाने पर किये जाने वाले उद्योगों के प्रति सरकार की कितनी सहानुभूति है यह इस पर से जाहिर होता है। जिन दो किस्म के तेलो के आकडे उपलब्ध हैं उनके अनुसार हिंदुस्तान में पैदा होनेवाली कुल तिलहन का ११ प्रतिशत घानियों मे और १७ प्रतिशत मिलों में पेरा जाता है। नीचे दिये हुए आकडो मे यह बात स्पष्ट होगी।

१९३५—३६

| तिलहन | पैदावार (टनो में) | निर्यात के बाद कितना बचता है (टनों में) | कुल पेराइ (टनों में) (घानियों मे) | (मिलों में) |
|---|---|---|---|---|
| अलसी | ४,८८,००० | २,५५,००० | ६०,००० | १,२३,००० |
| मूंगफली | २,८८,२२,००० | १७,१०,००० | ३,८०,००० | ७,२०,००० |
| | | | ५,४७,००० | ८,४३,००० |
| | कुल पैदावार का प्रतिशत | | ११ | १७ |

मूंगफली, अलसी और अडी मिलाकर हिन्दुस्तान की कुल तिलहन की पैदावार का ½ होता है। पर निर्यात और अन्य घरेलू कामों में इस्तेमाल होनेके बाद इनका १७ प्रतिशत मिलों मे और ११ प्रतिशत घानियों में इस प्रकार कुल २८ प्रतिशत ही पेरा जाता है। अन्य किस्म के तिलहनों की निर्यात बहुत कम होती है और उनकी भी पूरी पैदावार का क़रीब २८ प्रतिशत पेरा जाता है। चूंकि इनकी पेराइ के आकडे उपलब्ध नहीं हैं इसलिये कितनी तिलहन मिलों में और कितनी घानी मे पेरी जाती है इसके तुलनात्मक आकड़े देना कठिन है, पर यदि हम युक्तप्रात और मद्रास प्रात के तेल के उत्पादन के प्राप्य आकडे आधारभूत मान लें तो इनका अनुपात १ २ अर्थात् मोटे तौर पर पूरी पैदावार का १७ प्रतिशत और ११ प्रतिशत के ही करीब पडता है। इस तरह दोनों विभागों को मिलाने से कुल तिलहन पेराई पैदावार का ५६ प्रतिशत होती है जिसमें आधी मिलों में और आधी घानियों में।

२ झूठा दावा

अपनी हस्ती का समर्थन करने के लिये हिंदुस्तान की तेल की मिलों के पक्ष मे एक ऐसी खास दलील दी जाती है कि यदि अधिक मिलें खोली जायेंगी तो देश के देश में ही अधिक तिलहन पेरी जाकर

निर्यात करेंगे जिससे तिलहन की निर्यात को रोकने के साथ ही साथ हम खली के रूपमें राष्ट्र का एक मुफ़ीद चीज दे सकेंगे। कार्यक्षमता के अभाव के कारण घानियों द्वारा यह काम नहीं हो सकता। निर्यात संबंधी आंकड़ों का परिशीलन करने से यह तो स्पष्ट होता है कि उत्तरोत्तर तिलहन नियात कम क्रम होती आरही है, पर उससे खली देश में ही रह पाती हो सो बात नहीं। मिलों की हस्ती कायम रखने के लिये जो दलील दी जाती थी उसी को मिल मालिकों ने जड़ से उखाड़ दिया। क्योंकि युद्धजन्य परिस्थिति के कारण विवश होने तक सारी मिलों की खली का अधिकांश भाग विदेशों को ही भेजा जाता रहा। इस प्रकार मिल मालिक "जैसा चले बयार, पीठ पुनि तैसी दीजे" वाली कहावत चरितार्थ करते रहे।

३ कार्यक्षमता की तुलना

हमारा कुछ स्वभाव ही होगया है कि कार्यक्षमता हम बड़े यंत्रों में और बड़े पैमाने की उत्पत्ति में ही मानते हैं। अगर कार्यक्षमता की कसौटी राष्ट्रीय सम्पत्ति की वृद्धि और जनता की अधिक क्रयशक्ति ही मानी जाय, एक श्रेणी के लोगों की दूसरी श्रेणी के लोगों के मूल्य पर अधिक कमाने की शक्ति नहीं, तो हम लोगों में से अधिकांश के लिए यह जानना एक आश्चर्यकारक निर्णय होगा कि बड़े पैमाने की तेल की मिलों में एक अच्छी घानी से अधिक क्षमता नहीं होती। बहुतसी तेल की मिलें जो केवल तेल पेरने का ही काम करती हैं, अन्य सहायक उद्योग, जैसे साबुन बनाना, रंग और वार्निश तैयार करना, नहीं करतीं,—ये लाभ पर नहीं चलतीं और इसलिए प्रायः उनके मालिक बदलते रहते हैं। धनी व्यक्तियों के एक वर्ग में तेल की मिलें चलाने का कुछ उन्माद सा होता है। उन्हें अव्यावसायिक ढंग से चलाकर नुकसान उठाते हैं और फिर उन्हें बेच देते हैं। उदाहरणार्थ, विदर्भ और खानदेश में इतनी तेल की मिलें हैं कि उनके लिए बीज भी नहीं मिल पाता और इसलिए वे उतना काम नहीं कर पातीं, जितना कि कर सकती हैं। ये मिलें तो इसलिए चलती हैं कि उनके मालिकों के पास नुकसान बर्दाश्त कर लेने के लिए पर्याप्त धन है। ये इसलिए नहीं चल रही हैं कि उनमें कार्यक्षमता है।

तेल के अधिक प्रतिशत से और कम पिराई से मिलें,जो कुछ बचाती हैं वह दलालों के कमीशन में चला जाता है। इस तरह घानियों से अधिक मिलों

को कोई लाभ नहीं है। लेकिन बड़े पैमाने पर उत्पत्ति करके खर्च और बिक्री की कीमत मे न्यूनतक सीमान्त रख सकती हैं। यही बात घानियों के बारे में भी हो सकती है, यदि मालिक बहुतसी घानियों चलावें और उत्पत्ति बड़े पैमाने पर करें। लेकिन इसके विरुद्ध हमें रोक लगानी चाहिए, क्योंकि उसका नतीजा सम्पत्ति का केन्द्रीकरण और साथ ही जनता की क्रयशक्ति का ह्रास होता है।

इस प्रकार बड़े पैमाने की उत्पत्ति राष्ट्रीय सम्पत्ति में वृद्धि नहीं करती। यह स्वतंत्र दस्तकारों को नौकर बना देती है, उनकी बचत दलालों को पहुँचती है, बहुतों को वह रंक बना देती है, जिनके कारण केवल थोड़े ही लोग लाभ उठाते हैं। इसलिए बिना इस बात का ख्याल रखे कि वह बड़ी मशीनरी की सहायता से की जाती है या घानियों की सहायता से, बड़े पैमाने की केन्द्रीत उत्पत्ति को नहीं चलने देना चाहिए।

नीचे के नक्शे में यह दिखाया गया है कि एक अच्छी घानी से अधिक क्षमता मिल में नहीं होती। इसमें घानी और मिल के एक टन तेल पेरने का युद्ध पूर्व के भावों से तुलनात्मक व्यय दिखाया गया है।

| | मूगफली<br>रु आ पा | तिल<br>रु आ पा | अलसी<br>रु आ पा | अंडी<br>रु आ पा |
|---|---|---|---|---|
| बम्बई की एक मिल में | २१-१४-६ | २४-२-९ | ३५-१०-९ | ३२-२-० |
| मगनवाड़ी घानी में | ४७-०-० | ४७-०-० | ८३-७-९ | ४७-०-० |
| पिराई में अंतर | २५-१-६ | २२-१३-३ | ४७-१३-० | १४-१४-० |
| घानी में तेल कम प्रतिशत में निकलने के कारण अंतर | १५-०-० | १५-०-० | २२-८-० | १५-०-० |
| अंतर का योग | ४०-१-६ | ३७-१३-३ | ७०-५-० | २९-१४-० |
| एक पौण्ड पर अंतर | ०-०-३¼ | ०-०-३ | ०-०-६ | ०-०-२¼ |
| " " कमीशन | ०-०-२ | ०-०-४ | ? | ? |

यह ध्यान में रखना चाहिए कि मिल की पिराई का खर्च लगाने में चार लाख की लागत पूँजी का ब्याज और मशीनरी की छीजन का खर्च नहीं लगाया गया।

घानी के पिराई के खर्च में आठ आना प्रतिदिन के हिसाब से तेली की मजदूरी आजाती है। इसका अर्थ यह है कि वह मिल के फुटकर भाव पर तेल बेच सकता है और मिल के थोक भाव पर खली। यदि वह सीधे ग्राहक को खली

बेचे तो उसे फुटकर बेचनेवाले के कमीशन के बराबर पैसा और मिल जायगा।

यह भी है कि देश के विभिन्न भागों में स्थित तेल की सब मिलों की स्थिति एक समान नहीं है। बन्दरगाहों की मिलो को अंतर्भाग की मिलों से अधिक सुविधाएँ होती हैं। रेल्वे की भाड़े की नीति से ऐसी मिलों को तेल के बीज सस्ते भाव में और वर्षभर मिलने म मदत मिलती है। इसलिए तमाम साल ये अपनी पूरी शक्ति से चलती हैं और इसलिए अन्तर्भाग में स्थित मिलों की अपेक्षा उनकी पिराई कम पड़ती है। चूँकि मिलें अधिकाश खली बाहर भेजती हैं, इसलिए अन्तर्गत की मिलों को पास के बन्दरगाह तक खली भेजने का रेलभाड़ा और देना पड़ता है और उतना उन्हें कम मिलता है। इस सब का अर्थ यह है कि अन्तर्भाग में स्थित मिलों को तेल बदरगाहों पर स्थित मिलों की अपेक्षा ऊँचे भाव पर बेचना पड़ता है। हमने ऊपर जो हिसाब दिया है वह एक बदरगाह की मिल का है।

नक्शे में दी हुई मिल चूँकि अलसी और अंडी के तेल से वार्निश और दवाइयों के तेल बनाती है, इसलिए कच्चे तेलों के ठीक कमीशन प्राप्य नहीं हैं। लेकिन दूसरी जगह वे घानी और मिल के तेल पेराई के दामों के अन्तर की पूर्ति निश्चित ही करते हैं। इस सबध में यह स्मरण रखना महत्त्व-पूर्ण है कि कमीशन की दर जो मिल की जगह पर कम है, वही बहुत ज्यादा हो जाती है, जब तेल दूर के गावों मे पहुँचता है।

इसी तरह जहाँतक उपभोक्ता का सबध है, वहाँ तक मिलद्वारा तेल की पिराई, जिसमें दलालों का लाजिमी कमीशन भी सम्मिलित है, उतनी ही पड़ती है जितनी कि देशी घानी की। दूसरे शब्दों म, ग्राहक को बड़ी तेल की मिलों की तथाकथित क्षमता से कोई लाभ नहीं होता है। अब हम देखेंगे कि तेल की मिलें कोइ दूसरा उपयोगी काम पूरा करती हैं या नहीं।

उदाहरण के लिए हम सरसों का तेल लेकर पावर से चलनेवाली घानियों और एक्सपेलरों वाली तेल की मिल की कार्यशीलता पर विचार करेंगे। एक मिल २४ घटे काम करके २०० मन सरसों एक दिन में पेरती है और महीने में २५ दिन काम करके प्रति मास १७५० मन तेल निकाल लेती है। नीचे दिये नक्शे में मिल और उतने ही उत्पादन के लिये आवश्यक सख्या की मगनवाडी घानियाँ चलाने के युद्ध पूर्व के खर्च के विभिन्न मद दिये हैं। साथ म

यह भी ध्यान रक्खा गया है कि मिल प्रतिदिन चौबीस घंटे काम करती है जब कि घानी एक दिन मे केवल ८ घंटे। एक घानी का दाम मय बैल के १२५ रुपया है। साधारणतया यद्यपि एक आदमी दो घानी चला सकता है, पर काम और बिक्री की सुविधा के लिए नीचे दिया हिसाब दो घानियों पर एक आदमी और एक लड़के के हिसाब से लगाया गया है।

| | सामान के लिये पूंजी | पिराई के खर्च का विश्लेषण | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | मजदूरी | | | | | |
| | | मजदूरों की संख्या | रुपये | पावर | मरम्मत | ब्याज और छीजन | योग |
| मिल | ३०,००० | १९ | ५० | ८०० | २५० | ३५० | १९०० |
| मगनवाड़ी घानी | २६ ५०० | १४० | २१०० | २१२० | २६५ | २३५ | ४७२० |

१७५० मन तेल निकालने के लिए मिल को ५,००० मन सरसों की आवश्यकता होती है। चूँकि घानी लगभग दो प्रतिशत कम तेल निकालती है, इसलिए मिलके बराबर तेल निकालने के लिए उसे १३० मन सरसों की और अधिक आवश्यकता होती है जिसमें ६ रुपया प्रतिमन के हिसाब से ७८० रुपये और लगते हैं। तेल के इधर उधर पहुँचाने मे मिल की कमीशन १२½ प्रतिशत या २ रुपया प्रतिमन के हिसाब से ३५,००) देना होता है। वह तेल १६ रुपया प्रतिमन के हिसाब से बिकता है। इसी आधार पर १७५० मन तेल का योगिक मूल्य इस प्रकार निकाला गया —

| | खर्च मय पिराई के खर्च के | अतिरिक्त बीज का दाम | कमीशन | योग |
|---|---|---|---|---|
| मिल | ३१,९०० | × | ३५०० | ३५,४०० |
| मगनवाड़ी घानी | ३४ ७२० | ७८० | × | ३५,५०० |

इसके अतिरिक्त मिलों को बीज, तेल और खली पर रेलभाड़ा और खर्च देना पड़ता है और यह अतिरिक्त खर्च आसानी से ऊपर के नक्शे मे दिये हुए मिल और घानी के तेल के बीच के प्रत्यक्ष मूल्य से कई गुना हो जाता है। चूँकि तेली स्वयं ही तेल बेचता है, इसलिए उसे कमीशन में कुछ भी नहीं देना पड़ता और चूँकि वह स्थानीय बीज लेकर पेरता है, इसलिए उसका रेल-भाड़ा भी बच जाता है। इस प्रकार उपभोक्ता के दृष्टिकोण से, मिलें घानियों की अपेक्षा तेल सस्ता नहीं दे पातीं। मिल को घानी की अपेक्षा सामान के लिए अधिक पूँजी की भी आवश्यकता होती है। मिल सातवें हिस्से भी कम आदमियों को काम देती है। वेतनरूप में वह चौथाई से कम सम्पत्ति का वितरण करती है। मिल पावर भी गलत इस्तेमाल करती है, क्योंकि बैल आदि जानवरों से यह काम नहीं लेती और न उन बढ़इयों को ही काम पर लगाती है जो आस-पास के गावों मे मिलते हैं। उनकी जगह मिल बाहर से आई मशीनें इस्तेमाल करती है और आखिर ग्राहकों को सस्ता तेल नहीं दे पाती। सारा किस्सा यहीं नहीं खत्म होता। मिल का कच्चा तेल खाने योग्य नहीं माना जाता। उसम जो सड़ान पैदा होती है उसे दूर करना जरूरी होता है। इस प्रकार इस तेल को शुद्ध करने का खर्च वास्तव में तेल की लागत की कीमत म शुमार होना चाहिये। घानी के तेल की मिल के कच्चे तेल से तुलना करना बिल्कुल गलत है। उसकी तुलना वास्तव म शुद्ध किये तेल से या वनस्पति घी से करनी चाहिये। ऐसा करने से सीदी सादी दिखनेवाली घानी कीमती और पेचीदगी से भरी तेल की मिल—तेल शुद्ध करने के यन्त्रों और हायड्रोजनेटिंग यन्त्रों से युक्त के बनिस्बत कई गुनी कार्यक्षम और उपयुक्त साबित होगी।

सच बात तो यह है कि लोगों का यह महसूस करना चाहिये कि इसमें एक छोटे औजार की बड़े औजार से तुलना नहीं है—घानी एक छोटा औजार है और तेल की मिल का यह एक बड़ा औजार है इस मान्यता पर—पर इसमें दो किस्म की संघटनाओं की तुलना है, एक विकेन्द्रित और दूसरी केन्द्रित। विकेन्द्रित संगठन हमेशा ठीक-ठीक कार्यक्षम नहीं होता और केन्द्रित पद्धति मे कार्यक्षमता पराकोटि को पहुँच जाती है ऐसा माननेवालों का भ्रम दूर करने के लिये उपर्युक्त विस्तार किया है।

केन्द्रित रूपमें बड़ी मात्रा का उत्पादन तो स्वयमेव एक बुराई है, क्योंकि

उससे शोषण को आधार मिलता है। शोषण संसार में हिंसा का मूल कारण है। अधिक मात्रा में उत्पादन करनेवाली तेल की मिलों की तरह यदि केन्द्रित उत्पादन क्षमतापूर्ण काम का दावा भी नहीं कर सकता तो बुराई और भी बढ़ जाती है।

यान्त्रिक शक्ति का उपयोग करने से जो संपत्ति के अतिरिक्त उत्पादन और असमान विभाजन की समस्यायें उपस्थित होती हैं उन्हें हल करने के लिये दो विकल्प सुझाये जाते हैं और ये दोनों इस मान्यता पर अधिष्ठित हैं कि ये सवालात यन्त्रों के उपयोग से नहीं बल्कि अन्य कोई बाह्य कारणों से पैदा होते हैं और ये बाह्य कारण यदि हटा दिये जायँ तो यान्त्रिकशक्ति का पूरा पूरा फायदा हमारे पल्ले पड़ जायगा। पहला है उत्पादन और विभाजन व्यक्तिगत न रखकर सामाजिक बना देना और दूसरा विकल्प है केन्द्रित पद्धति पर सारे यन्त्र एक जगह इकट्ठे न कर उन्हें पावर से चलाने वाले छोटे-छोटे गृहउद्योग के स्वरूप में देश के कोने-कोने में चलाया जाना। इन विकल्पों की युक्तायुक्तता पर विचार करने का यह स्थान नहीं है। यहां हम सिर्फ व्यावहारिक तौर पर यह दिखाना चाहते हैं कि जिन व्यवसायों की प्रक्रियाएँ बिलकुल आसान और सादी हैं, जैसे तेल पेराई, उनमें यान्त्रिक शक्ति, फिर वह बड़े पैमाने पर हो या छोटे, देहाती उपकरण से अधिक कार्यक्षम नहीं साबित होती। और यदि शुद्ध आर्थिक दृष्टि से यन्त्र अधिक कार्यक्षम न हो तो वह केवल यन्त्र है इसलिए उसे कोई इस्तेमाल करना नहीं चाहेगा।

घानी और मिल की तुलनात्मक कार्यक्षमता कूतने के लिये प्रथम हमें दोनों में के उत्पादन खर्च की तुलना करनी चाहिये। भिन्न २ इकाइयों के युद्ध पूर्व के भावों से उत्पादन खर्च इस प्रकार है —

| | इकाई की शक्ति | | | | प्रतिमन तेल का उत्पत्ति खर्च | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | मन | मन | | रु० | आ० | पा० |
| १ | प्रतिदिन | ८०० से | १००० | तेल तैयार करनेवाली मिल | १ | ० | ० |
| २ | ,, | ५०० से | ८०० | ,, ,, | १ | २ | ० |
| ३ | ,, | १०० से | ५०० | ,, ,, | १ | ४ | ० |
| ४ | ,, | ४० से | १०० | ,, ,, | १ | ८ | ० |

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ५ | ,, | १० से | ४० | ,, | ,, | १ | १२ | ० |
| ६ | ,, | ५ से | १० | ,, | ,, | २ | ० | ० |

७ बैल से चलनेवाली दो संशोधित घानियों की इकाई। इसमें प्रति घानी एक बार ८ सेर तिलहन पड़ता है और एक घान १॥ घंटे में खतम होता है। ८ घंटे के पूरे दिन में २ मन सरसों पेरी जाकर २६ सेर तेल मिलता है। प्रतिदिन का खर्च रु० ३।≈) होता है। इस पर से प्रतिमन तेल का उत्पादन खर्च— २ ७ ०

उपर्युक्त तालिका से कुछ बातें बिलकुल स्पष्ट होती हैं। पहली बात यह है कि यान्त्रिक शक्ति के कारण नहीं बल्कि कारखाने के बड़े मिक़दार के कारण उत्पादन खर्च कम आता है। यदि कारखाने और हस्तव्यवसाय की तुलनात्मक उपयुक्तता के विवाद्य विषय को अच्छी तरह से समझना हो तो यह मूलभूत बात ठीक तौर से समझ लेनी चाहिये।

दूसरी बात यह है कि कारखाने में माल बनने में कितना खर्च हुआ इससे ग्राहकों को कोई ताल्लुक ही नहीं। उन्हें तो बिक्री कीमत से ताल्लुक है और इस बिक्री कीमत में उत्पादन खर्च के अलावा उस माल के विभाजन खर्च की कई मदें शामिल रहती हैं। अब चूँकि उत्पादन खर्च कारखाने के कद के व्यस्त प्रमाण में कम होता जाता है इसलिये यह तो स्पष्ट है कि कारखाना जितना बड़ा उतना ही उत्पादन खर्च कम। पर जैसा हम ऊपर देख चुके हैं कि जितने अधिक पैमाने पर केन्द्रित उत्पादन होगा उतना ही उसके विभाजन का खर्च भी बढ़ेगा। इसलिए सिद्धान्त यह होगा कि जितना उत्पादन खर्च कम उतना ही विभाजन खर्च ज्यादा और जितना उत्पादन खर्च ज्यादा उतना ही विभाजन खर्च कम। अर्थात् कारखाने के कम उत्पादन खर्च से ग्राहक को कोई फायदा नहीं होता। यदि मिल रु० १) में एक मन तेल तैयार करती है तो उसे बेचने के लिये उन्हें पेकिंग, किराया, बीमा, इश्तहार, बिक्री के लिये कमीशन, रास्ते का नुकसान इत्यादि कई खर्च भी करने पड़ते हैं, पर देहाती तेली अपना तेल अपने स्थान पर ही बेचता है इसलिये वह इन सब खर्चों से बरी रहता है।

तालिका के नं० ६ की यान्त्रिक इकाई में विभाजन खर्च सबसे कम

तेल ही बेकार न जायगा, बल्कि जानवर का हाजमा भी बिगड़ जायगा। इससे यह बात स्पष्ट है कि उपरोक्त मर्यादा में १३ प्रतिशत तेल वाली खली से जो पौष्टिक भाग जानवर को मिलेगा वह ८ प्रतिशत तेलवाली खली की अपेक्षा कहीं अधिक होगा।

२ दूध देनेवाले जानवरों की खुराक में यदि तेल की मात्रा अत्यधिक हो जाय, तो उनके दूध का प्रमाण कम हो जाता है, ऐसा अनुभव किया गया है। कुछ खास-खास तेलों की निस्बत तो यह नियम बिलकुल ठीक पाया गया है। पर १,००० पौंड वजनवाले जानवरों को प्रतिदिन १ पौंड तेल देनेवाली खुराक खिलाने पर भी कोई नुकसान नजर नहीं आया। यदि उनको खुराक द्वारा अत्यधिक मात्रा में तेल खिलाया जाय, तो वह जरूर उनके हाजमे में गड़बड़ कर देगा, यह तो ऊपर लिख ही चुके हैं।

३ बिनौला और खोपरा इनके जैसे तेल खिलाने से जानवरों के दूध में चर्बी का प्रमाण बढ़ जाता है, पर वह कायम नहीं रहता। और जब किसी खास प्रकार की खुराक द्वारा दूध में की चर्बी बढ़ाई जाती है, तब उस चर्बी का स्वाभाविक स्वरूप बदलकर वह उस खास खुराक में की चर्बी का रूप ले लेती है।

दूसरे महाशय लिखते हैं—

१ घानी की खली में जो अतिरिक्त तेल रहता है, वह बेकार नहीं जाता, उसे जानवर हजम कर जाते हैं। खुराक की दृष्टि से घानी की खली मिल की खली से श्रेष्ठ है। उनके तुलनात्मक भावों पर उनकी उपयुक्तता निर्भर रहेगी।

२ खली में का कितना तेल जानवर हजम कर सकते हैं, इसके लिये कोई मर्यादा नहीं है। पीसा हुआ समूचा तिलहन भी जानवर हजम कर जाते हैं। पर इसका यह मतलब नहीं कि खुराक में चाहे जितना तेल दिया जाय तो भी जानवर उसे हजम कर जायँगे। तिलहन के तेल का ९५ प्रतिशत तेल जानवर हजम कर सकते हैं, बशर्ते कि वह योग्य प्रमाण में उन्हें दिया जाय। किस जानवर को कितने तेलवाली कितनी खुराक देनी चाहिये, यह उस जानवर की जात (breed) और उम्र पर अवलम्बित रहेगा। पर आमतौर से ऐसा कह सकते हैं कि १५ प्रतिशत तेलवाली खली जानवर बखूबी हजम कर सकते हैं।

३ खुराक के तेल का जानवर के दूध के घटकावयवों पर कोई असर नहीं होता।

४ खली के तेल से जानवर के दूध म की चर्बी का प्रमाण नहीं बदलता पर उसके गुण बदल जाते हैं। चर्बी के प्रमाण की घटबढ तो स्तन की स्रावक ग्रंथियों पर अवलम्बित रहती है, और इन पर खली की खुराक का कोई असर नहीं होता। जानवर की मामूली तन्दुरुस्ती या बीमारी से ही इनपर अच्छा या बुरा असर पडता है।

इन दोनों बडे तज्ञों की राय से जो सार्वनिक मान्यता है कि खुराक की दृष्टि से घानी की खली मिल की खली से श्रेष्ठ है, उसे पुष्टि ही मिलती है। इसलिये यदि घानी की खली कुछ महँगी भी मिले, तो भी वह नागवार नहीं होनी चाहिए।

और फिर घानी की और मिल की खली के तेल के प्रमाण म इतना ज्यादा फर्क नहीं है, जितना कि लोग समझते हैं। शाही कृषिसशोधन शाला के रसायनशास्त्री द्वारा सूचित मर्यादा के मुताबिक घानी की खली में १५ प्रतिशत से अधिक तेल शायद ही कभी रहता है और हिन्दुस्तान में प्रचलित घानियों की खली में तो तेल का प्रमाण इससे कम ही रहता है।

५ भिन्न २ इकाइयों की खली मे का तेल का प्रमाण

हारकोर्ट बटलर टेक्नॉलॉजिकल इन्स्टिटयूट कानपुर में अलग अलग इकाइयों की खली का पृथक्करण किया गया और उनमें नीचे दियेनुसार तेल पाया गया —

| इकाइ | अलसी की खली | सरसों की खली | तिल की खली |
|---|---|---|---|
| १ मामूली कोल्हू बैलद्वारा चलनेवाला | १४ से १५% | १५ से १६% | १४ से १५% |
| २ सशोधित मगनवाडी घानी बैलद्वारा चलनेवाली | *१२ ५८% | ११ २% | १२ ४५%* |
| ३ बगामा घानी यान्त्रिक शक्ति से चलनेवाली | ११% | १० ५ से ११% | ११ से १२% |

(*इनका पृथक्करण कॉटन ऑइल मिल, नवसारी, गुजरात ने किया है।)

कारीगर को उसकी अपने व्यवसाय की बाजू सम्हालने देना और उसकी आर्थिक जिम्मेवारी दूसरे किसी ने उठाना यह उपयुक्त ही है। इस प्रकार की कोइ सुसगठित व्यवस्था के अभाव में बेचारे तेली को सघन मिल-मालिकों से टक्कर लेना पड़ता है। यह हाल केवल तिलहन संग्रह करने के निस्वत ही नहीं बल्कि तेल की बिक्री में भी रहता है। देहात के लोग माल उधार खरीदने के आदि होते हैं। तेली की रोजी पर उसकी आजीविका अवलम्बित रहती है इसलिये वह उधार माल नहीं दे सकता। देहात का बनिया किसी तेल की मिल का एजेंट रहता है इसलिये वह उधार माल दे सकता है और सारे ग्राहक अपनी ओर खींच सकता है।

## (आ) खली का निकास

ग्राहकों ने अपनी आवश्यकता की तिलहन संग्रह करना छोड़ देने से घानियों के सामने एक और समस्या उपस्थित हुई है। जब लोग अपनी अपनी तिलहन संग्रह करते थे तब वह अपने जानवरों को खली खिलाते थे। पर अब चूँकि वे तेल मोल लेते हैं इसलिये खली खरीदने की प्रवृत्ति उनकी कम रहती हैं। इसलिये खली के ग्राहकों के अभाव में तेलियों को अपनी घानियों को चालू रखना कठिन हो गया। मिलें अपनी खली का अधिकांश भाग विदेशों को भेज कर यह समस्या हल कर लेती हैं। इस प्रकार अपनी जरूरत की तिलहन संग्रह करने की आदत नष्ट होने से तेल पेराई का व्यवसाय घानियों के हाथ से मिलों के हाथ में जाने में सहायता हुई और साथ ही साथ हमारे जानवरों को उपयुक्त खुराक मिलने का एक जरिया भी हम खो बैठे।

कुछ किस्म की खलिया अधिक प्रचार में हैं और इसलिये वे जल्द बिक जाती हैं, पर अन्य बड़ी मुश्किल से कटती हैं। दूसरी एक यह भी बात है कि खलियों की बिक्री कीमतों का उनकी खाद्योपयोगिता के अनुसार सीधा अनुपात नहीं रहता। इसलिये घानी के लिये और भी अधिक उलझन पैदा होती है। जानवरों की खुराक की दृष्टि से कौनसी खली पसद करनी चाहिये यह जानने के लिये हम नीचे कुछ आकड़े दे रहे हैं —

### मिल की भिन्न भिन्न खलियों की खाद्योपयोगिता*

| खली की जाति | पानी | चर्बी | प्रोटीन | कार्बोहायड्रेट्स | रेषा | राख | भोजन की इकाई | तुलनात्मक कीमत |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मूगफली | ७ ९५ | ९ ६० | ४८ २६ | २३ ४९ | ४ १४ | ५ ३५ | १६८ | १०० |
| तिली | ५ १० | १० ७५ | ४१ ३१ | २४ २३ | ४ ७० | १३ ७० | १५६ | ९२ ८५ |
| सरसो और राई | ३ १५ | १० २० | २४ ६१ | ३६ ६४ | ८ ३५ | [illegible] १५ | १४८ | ८८ १० |
| छीलेहुए बिनौले | ५ २० | ९ ५० | ३४ ९४ | ३४ ५१ | ९ ५५ | ८ ३० | १४६ | ८६ ९० |
| करडी | ७ २५ | ९ ७० | ३९ ६२ | २० ४३ | १४ ३५ | ९ १५ | १४३ | ८५ १० |
| अलसी | ७ ०० | ९ २० | ३३ ३५ | ३५ ७० | ७ ५० | ७ ४५ | १४२ | ८४ ५० |
| जगनी | ९ ३५ | ७ ९५ | ३४ ०६ | १४ ९४ | १३ ७५ | ९ ८४ | १३० | ७७ ७४ |
| नारियल | ४ ५५ | १४ ८५ | २२ ९३ | ३४ ३७ | १६ ८० | ६ ६० | १२९ | ७६ ८० |

किसी भी खाद्य पदार्थ की कीमत उसके भिन्न घटनाओं की उपयुक्तता और वे किस प्रमाण में मौजूद हैं इसपर अवलंबित रहती है। हजम होने वाली चर्बी और हजम होनेवाला प्रोटीन दोनों की उपयुक्तता एकसी ही मानी जाती है और वे दोनों अपने तई हजम होनेवाले कार्बोहायड्रेट से २.५ गुने अधिक उपयुक्त हैं। जब ये कीमतें जोड दी जाती हैं तब उनका योग उस खाद्य पदार्थ की बाजार की तुलनात्मक कीमत कितनी होनी चाहिये यह दर्शाता है। यही बात सूत्ररूप में इस प्रकार लिख सकते हैं —

(चर्बी×२.५)+(प्रोटीन×२.५)+कार्बोहायड्रेट=भोजन की इकाई।

### (छ) मौजूदा घानियों मे कार्यक्षमता का अभाव

घानियों की गिरी दशा के लिये उनकी कार्यक्षमता का अभाव भी कुछ हद तक कारण हुआ है। हमने माना कि भिन्न भिन्न स्थानों की तिलहन में तेल का प्रमाण अलग अलग होता है, भिन्न भिन्न स्थान के तेलियों की कुशलता और बैलों की ताकत म फर्क होता है फिर भी एक घानी में एक दिन में १२ पौंड और दूसरी में ५२½ पौंड तेल निकलना, एक घानी में तेल की प्रतिशत २६ और दूसरी में ५० उतरना और एक टन तेल उ० तिली का पेरने के लिये रु० ७२) से रु० ३८५) तक खर्च आने का इसका एक मात्र कारण

* Some Cattle feeds of western India —by D L Sahasrabuddhe से उद्धृत।

घानियों मे कार्यक्षमता का अभाव ही हो सकता है। घानियों में काफी सुधार की गुंजाईश है इसमें कोई शक नहीं, इतना ही नही बल्कि यदि देहातों का तेल तेराई का व्यवसाय पुनरुज्जीवित करना हो तो घानी में संशोधन कर उसे अधिक कार्यक्षम बनाना ही पड़ेगा।

### (ई) पूरक व्यवसायों का अभाव

जैसा कि हम पहले देख चुके हैं जो मिलें केवल तेल पेरने का ही काम करती हैं और अन्य कोई पूरक व्यवसाय नही करतीं वे मुनाफे मे नहीं चलतीं। इस अनुभव से फायदा उठाकर मिलें बहुधा साबुनसाजी, पेंट और वार्निश बनाना, वनस्पति घी बनाना आदि पूरक व्यवसाय उठा लेती हैं। घानियों को भी ऐसे मार्गों का अवलम्बन करके जो पूरक व्यवसाय उठाना सभव हो वे उठा लेने चाहिये। दो ऐसे व्यवसायों का जिक्र परिशिष्ट (ड) में किया गया है।

### (उ) शुद्ध तेल की बिक्री की साख का तेली मे अभाव

ग्राहकों ने अपनी आवश्यकता का तिलहन सग्रह करना छोड दिया और साथ ही साथ तेल की मिलें भी घानियों से प्रतियोगिता करने लग गई, इसलिये तेलियों को तेल के व्यवहार मे मजबूरन अप्रामाणिकता का आश्रय लेना पडा। घानी का शुद्ध तेल मिल के तेल के भाव में बेच सकना उनके लिये असभव था इसलिये वे या तो घानी के तेल में मिल का तेल मिलाने लगे या घानी केवल बाह्य दिखाने के लिये रखकर निरवालिस मिल का तेल ही घानी के तेल के नाम से बेचने लगे। इसका परिणाम यह हुआ कि घानी के तेल की शुद्धता पर से ग्राहकों का विश्वास उड गया। घानी के तेल के नाम पर थोड़े अधिक दाम देकर मिल का ही तेल लेना ग्राहकों को नागवार हुआ।

दूसरी बात यह भी है कि तेली लोग गदे बर्तनोंमें गदे तरीके से तेल रखते हैं जिससे वह जल्दी बास मारने लगता है। ये सब बातें अपने व्यवसाय में उन्नति करने की ख्वाहिश रखनेवाले तेलियों के मार्ग में रोड़े अटकाने का काम करती हैं। सचमुच मे शुद्ध तेल बेचने की इच्छा रखनेवाले तेलियों पर भी लोग विश्वास नहीं रखते इसलिये उनका माल जल्दी नहीं कटता। तेलियों में संशोधित घानियों का प्रवेश कराने के प्रयत्न के सिलसिले में हमें कई जगह यह अनुभव मिला। उनकी मुख्य शिकायत यह रही कि जब हम मौजूदा घानियों का ही तेल नहीं बेच पाते तब अधिक तेल निकालनेवाली संशोधित घानी हम कैसे अपनायें?

जहां तेलियों का उपर्युक्त अनुभव हुआ वहां दूसरी ओर जिन्होंने अपनी जिंदगी में पहली बार ही घानी का काम उठाया उनको ठीक उल्टा अनुभव आया। कुछ अधिक कीमत देकर भी लोग खुशी से उनका तेल खरीदते थे। इसका कारण यह था कि उनके तेल के बारे में लोग पूर्वग्रहदूषित नहीं थे इस लिये इस तेल की शुद्धता के बारे में उन्हें जल्द यकीन होगया। पर यदि यह व्यवसाय पूर्णरूप से पुनरुज्जीवित करना हो और उसकी बुनियाद पक्की करनी हो तो वह पेशेदार तेलियों के हाथ से ही हो सकता है यह स्पष्ट है। इसलिये तेलियों को यह समझाने की सख्त जरूरत है कि उनको ग्राहकों में अपनी पैठ इस कदर जमानी चाहिये कि उनके तेल की शुद्धता के बारे में कभी कोई सशंकित न हो।

(ङ) घानी का काम जाननेवाले मिस्त्रियों की कमी

तिलहन संग्रह, बिक्री का इन्तजाम, मिलों से स्पर्धा आदि के कारण घानी की समस्या तो वैसे ही जटिल होगई है। प्रामाणिकता से घानी चलाकर ही निजी चरितार्थ निबाहने वाले तेली बहुत कम हैं पर एक घानी चालू रखकर उसकी ओट में मिल का तेल बेचने वाले तेलियों का प्रमाण अत्यधिक है। इस परिस्थिति के कारण घानी का काम करनेवाले मिस्त्रियों की रोजी छिन गई, क्योंकि जब कभी चलने वाली घानी में मरम्मत करने के मौके ही क्यों बार-बार आने लगे? फिर नई घानी बनाना तो दरकिनार रहा। इसलिये घानी का काम करनेवाले मिस्त्रियों की आमद गिर गई और यह काम सीखने का नई पीढी के लिये कोई प्रलोभन न रहा। इसलिये पुराने मिस्त्रियों की मौत के साथ ही साथ उनकी कला भी दफना दी गई। परिणामतः आज जो घानियां रखी हुई हैं उन्हें मरम्मत करने वाले मिस्त्री नहीं मिलते हैं इसलिये देश के कई स्थानों के तेलियों को योग्य समय में अपनी घानियों की मरम्मत करवाना संभव नहीं होता। इस प्रकार योग्य मिस्त्रियों का अभाव आज की घानी की अवनति का एक प्रधान कारण बन गया है। यदि घानियों को पुनरुज्जीवित करना हो तो मिस्त्रियों की शिक्षा इस कार्यक्रम का प्रधान अंग रहेगा।

योग्य समय पर मिस्त्रियों की सहायता न मिलने के अलावा तेलियों को घानी के छुट्टे भाग, योग्य भाव में और जरूरत पडने पर नहीं मिल सकते। कई स्थान ऐसे होते हैं जहां घानीके भागों के योग्य लकडी नहीं मिलती और कई

जीन और प्रेस महगे दाम देकर सारी लकडी जलाने के लिये खरीद लेते हैं और उस लकडी में घानी और उसके भाग बन सकने योग्य लकडिया होती हैं। इसलिये यह जरूरी है कि आवश्यक स्थानों पर घानी के भाग सग्रह किये जायँ ताकि जरूरत पडने पर तेलियों को वे योग्य दामों में मिल सकें। इस व्यवस्था से तेलियों की आवश्यकता की पूर्ति के साथ ही साथ पुरानी और अक्षम घानियों की जगह सुधरी हुई अधिक कार्यक्षम घानी बैठाने में भी काफी सहायता मिला करेगी। इस प्रकार घानिया और उनके भाग बनाने तथा उन्हें वितरित करने वाले केन्द्र ही नये घानी के मिस्त्री तैयार करने के उचित स्थान होंगे।

ये और ऐसी ही अन्य अडचनें दूर करने का काम एक अखिल भारत तेली सघ द्वारा ही ठीक तौर से हो सकेगा। सघ सारे देश की घानियों के प्रश्नों का विचार करेगा और उनकी नित्यप्रति की अडचनों से वाकिफ रहा करेगा। वर्तमान युग सगठन का है न कि यत्रों का, जैसा कि आमतौर से कहा जाता है। सगठन द्वारा कोई भी काम सफल और सुचारुरूप में किया जा सकता है। तेल की मिलें सगठित हैं इसलिये वे बाजी मार ले जाती हुई दीखती हैं। घानिया सगठित नहीं हैं इसीलिये उनकी दुर्दशा है।

---

९

## २. प्रांतीय घानियाँ

### १ घानी की क़िस्म और स्थानीय परिस्थिति

घानी की बनावट और उसे चलाने का तरीका इन दोनों को हमारे कारीगरों ने स्थानीय परिस्थिति के अनुकूल बनाया है। जहां वर्षा ज्यादा होती है वहां घानियां मकान के अन्दर लगानी पड़ती हैं और यह तभी संभव होता है जबकि वे छोटेसे दायरे में चलाई जा सकें। इसलिये पूर्व और उत्तर के भागों में एक बैलवाली घानियां प्रचलित हैं। मद्रास और उत्कल के कुछ भागों में जहां वर्षा कम होती है घानियां खुले मैदान में और दो बैलों द्वारा चलाई जाती हैं और बैल काफी बड़े चक्कर में घूमते हैं। इनमें से कुछ घानियां बहुत बड़ी हैं और घान में बहुत बड़े प्रमाण में तिलहन पेर सकती हैं।

घानियां छोटी या बड़ी बनाने का दूसरा एक कारण बैलों की क़िस्म भी है। सिंध और उत्कल को छोड़कर करीब सब जगह घानी खींचने का काम बैल ही करते हैं और वे जैसे कम या ज्यादह ताक़तवाले हों वैसी घानियां छोटी या बड़ी बनानी पड़ती हैं। सिंध में ऊँट और उत्कल में कभी-कभी भैंसे भी जोते जाते हैं। बैल और ऊँट फुर्तीले होते हैं, पर भैंसे तो बहुत सुस्त होते हैं। पंजाब, बंबई और मद्रास के बैल तगड़े होते हैं इसलिये वहां की घानियां भी बड़ी होती हैं। पर युक्तप्रांत, बिहार, आसाम, बंगाल, उत्कल और मध्यप्रांत के बैल कद में छोटे और ताक़त में कमहोते हैं इसलिये वहां की घानियां तुलनात्मक दृष्टि से छोटी हैं।

### २ कारीगरों का संगठन

घानी बनानेवाले कारीगरों का जो संगठन होता है वह बड़े मार्के का है। घानी बनाना एक खास कला है और पुश्तैनी तौर पर वह किया जाता है। हरएक कारीगर अपने अपने दायरे में काम करता है और एक नियत कीमत में घानी बना देता है। इस क्षेत्र में दूसरा कोई कभी हस्तक्षेप न करेगा। ये बढ़ई इस व्यवसाय की परंपरा और उसके विभिन्न पहलुओं और समस्याओं से परिचित रहते हैं इसलिये भिन्न भिन्न स्थानों के तेलियों में संबंध प्रस्थापित करना इनके लिये बहुत आसान रहता है। वे अपना ज्ञान और अपनी अद्यावत् जानकारी का फायदा तेलियों को देते रहते हैं। इस समय यद्यपि वे केवल स्थानीय घानियां बनाना ही जानते हैं और यद्यपि उनकी संख्या बहुत कम हो

गई है फिर भी सशोधित घानियों का प्रचार करने मे उनका उपयाग कर लेना और उनकी परपरा और सगठन कायम रखना ही ठीक होगा।

यू तो यह सगठन अच्छा था, पर विभिन्न प्रान्तों का समन्वय करने का काम उसकी स्वाभाविक घटना में ही नहीं था। यदि ऐसी कोई सस्था होती तो विभिन्न प्रातों की घानियों मे जो फर्क और कमिया हैं वे न रह कर एक निश्चित तर्ज की घानी ईजाद होती जो अपने-अपने प्रात में आवश्यकतानुसार हेर फेर कर इस्तेमाल की जाती होती। उदाहरणार्थ, कई घानियों में निसनेवाले भाग अलग से बैठाये जाते हैं पर अन्यों में ऐसी कोई योजना नहीं। उनमे तो ओखली बने कुड को ही कोठे की तरह इस्तेमाल किया जाता है जिसका नतीजा यह होता है कि ओखली घिस जाने पर उसे निकाल कर फेंक देना पड़ता है। कोई-कोई घानियों में तेल निकालने के लिये मुहरी रहती है और अन्यों मे कपडे के टुकडों को डुबा डुबाकर और उसे किसी बर्तन मे निचोड़कर तेल निकालना पडता है। कुछ घानियां में कोठे की खली निकालने के लिये लाट उठानी पडती है और कुछ मे नहीं। इन सब फर्कों के अलावा घानियों की रचना के तफसील में भी फ़र्क़ रहता है। यह फर्क एक ही प्रात मे पास ही पास दिखाई देता है इसलिये वह स्थानीय परिस्थिति के कारण नहीं हो सकता।

## ३ अच्छी घानी के गुण

अब हम प्रचलित घानियों का एक अच्छी घानी के नीचे लिखे हुए गुण की कसौटी पर निरीक्षण करेंगे।

१ निलहन से निकलनेवाले तेल का प्रतिशत अधिक से अधिक होना चाहिये।

२ हर घान का परिमाण अधिक से अधिक होना चाहिये।

३ हरएक घान के पेरने में कम से कम समय लगना चाहिये।

४ आदमी और बैल की कम से कम शक्ति लगनी चाहिये।

५ लागत और मरम्मत खर्च कम से कम होना चाहिये।

## ४ प्रातीय घानिया

(अ) गुजराती घानी

गुण १, २, ३

दोष ४, ५

४ इसमें समेटनी के लिये कोई इतजाम नहीं है इसलिये हाथसे तिलहन कोठे में बार-बार सरकाना पडता है। परिणाम यह होता है कि एक आदमी एक समय में एक ही घानी सम्हाल सकता है।

५. घानी चलानेवाले तेली को बैठने के लिये जो चबूतरा बनाया जाता है उसमें व्यर्थ खर्च करना पड़ता है।

(अ) दक्षिण भारत की घानी

गुण १, २, ३

दोष ४, ५

४ बैलों के चलने का घेरा बहुत बडा होता है—क़रीब १२ से १८ फीट की त्रिज्या का—इसलिये एक तिलहन सरकाने के लिये और एक बैल हाकने के लिये ऐसे दो आदमियों की जरूरत पड़ती है।

बोझापाट काफी लंबा होने से ओखली के ऊपर उठता है। वह ऐसा न उठे इसलिये उसको घूमने के लिये ओखली में एक खाचा बनाया जाता है। इस खाचे में घूमते हुए बोझापाट काफी आवाज करता है जिस पर से यह सिद्ध होता है कि उसमें काफी रगड़ पैदा होती है और रगड पैदा होने का मतलब है बैलों को अधिक श्रम पडना।

इसमें तेल निकालने के लिये कोइ मुहरी नहीं होती।

५. ओखली के कोठे का बदले जासकने वाले हिस्से का नहीं बनाया जाता, बल्कि खुद ओखली में बने कुड का ही कोठे की तरह इस्तेमाल किया जाता है। नतीजा यह होता है कि इसे हर चौथे, पाचवे साल निकालकर फेंक देना पड़ता है और फेंकना जान पर आता है इसलिये उसकी कार्य-क्षमता कम होजाने पर भी कुछ समय तक और उससे काम लेने की प्रवृत्ति रहती है।

विदर्भ प्रांतीय घानी

गुण ५

दोष १, २, ३, ४

पाचवा गुण है पर पहले चार गुण न होने से उसका स्वतन्त्ररूप से कोइ महत्व नहीं है।

इसका कोठा तेल पेरने के किसी भी सिद्धांत के आधार पर नहीं बनाया

गया इसलिये तिलहन पर पर्याप्त दबाव नहीं पडता। कपड़े के टुकडो को डुबा डुबाकर तेल निकाला जाता है। बैल के लिये बडी कष्टप्रद है।

(ई) बगाली घानी (डायमड हार्बर की पद्धति की)

गुण एक आदमी एक साथ दो घानियों की देखरेख कर सकता है।

दोष सरसो और खोपरे के सिवा अन्य तिलहनों की पेराई के अनुकूल नहीं है।

२० सेर सरसों की एक घान पूरी होने के लिये ५ से ६ घटे तक समय लगता है। एक ही घानी में पाली-पाली से दो बैल जोतने पडते हैं, अर्थात् एक घानी के लिये दो बैलों की जरूरत पडती है। यदि घान का प्रमाण कुछ कम कर दिया जाय तो एक बैल से काम चल जाय। इसकी बनावट का मुख्य दोष यह है कि इसका कोठा बहुत ही छोटा रहता है जिससे पेराई के लिये अवकाश कम रहता है। लाट केवल ७° का कोण बनाती हुई घूमती रहती है इसलिये जो दबाव पडता है वह तली पर पडता है। वहा पेराई का कार्य नहीं होता इस लिये यह दबाव करीब-करीब व्यर्थ सा जाता है। यही कारण है कि घान पूरी होने के लिये इतना अधिक समय लगता है। इसकी ओखली में बदले जा सकने वाले भाग नहीं लगाये जाते। कोठा घिसने पर ओखली का उतना हिस्सा काट डालते हैं और नया कोठा बनाकर काम चालू करते हैं।

(उ) पजाबी घानी

गुण २, ४, ५

दोष १, ३

इसमें खली की मोटी तह बनती है इसलिये तिलहन पर पर्याप्त दबाव नहीं पडता।

यदि समेटनी की बनावट में थोडा फर्क किया जाय तो एक समय एक आदमी दो घानिया सम्हाल सकेगा।

(ऊ) मारवाडी घानी

गुण करीब सब (समेटनी तथा बोभापाट की बनावट को छोडकर)

इसके और गुजराती घानी के आधार पर मगनवाडी में घानी के प्रयोग किये गये है।

## ५ प्रान्तीय घानियों की कार्यक्षमता

अब हम हमारे पास आये हुए विवरणों पर से प्रान्तीय घानियों की क्षमता की एक सूचि देते हैं। मुकाबिले के लिये हमने तिल को लिया है क्योंकि यही एक ऐसी तिलहन है जो आमतौर से सब जगह पेरी जाती है।

| स्थान | प्रांत | तिल पौंड में | तेल पौंड में | प्रतिशत | घान | घंटे |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पन्ढरपूर | महाराष्ट्र | ६२ | २४ | २६ | ४ | ८ |
| भद्रक | उत्कल | ४२ | १३⅓ | ३१¾ | ३ | ६ |
| बड़दगल | बंगाल | ५० | १६ | ३२ | [illegible] | ८ |
| छपरा | बिहार | ३६ | १२ | ३३⅓ | ६ | १२ |
| कुमिल्ला | बंगाल | ५० | १७ | ३४ | ४ | १२ |
| चित्तूर | आन्ध्र | १०८ | ३७½ | ३४¾ | ७ | ८ |
| बिजनौर | युक्तप्रांत | ३८ | १४ | ३६¾ | ४ | १२ |
| तिरुवन्नामलाई | तामिलनाड | १५१ | ५२½ | ३७½ | ५ | ८ |
| जालंधर | पंजाब | ४० | १५ | ३७½ | २ | ७ |
| भुसावल | खानदेश | ४३½ | १७¼ | ३९¾ | ३ | १० |
| साबरमती | गुजरात | १०० | ४२½ | ४२½ | ५ | ८ |
| राजकोट | काठियावाड | ११२ | ४९ | ४३¾ | [illegible] | १३ |
| बंबई | बंबई | ७२ | ३२ | ४४½ | ४ | ८ |
| कडप्पा | आन्ध्र | ९० | ४२ | ४६⅔ | ३ | ११ |
| कालीकट | मलबार | ६२ | ३० | ४८½ | २ | ६ |
| पीथापुरम | आन्ध्र | ३६ | १८ | ५० | १ | १० |

यह सूचि बताती है कि एक दिन में २२ से लेकर ५२½ पौंड तक तेल निकाला जा सकता है और तेल का पड़ता २६ से लेकर ५० प्रतिशत तक पड़ता है। इस पर से सारे देश में एकसी बढ़िया घानी चलाने की कितनी आवश्यकता है यह सिद्ध होता है।

अगर हमें विभिन्न घानियों की योग्यता की तुलना, तेल के एक निश्चित परिमाण के निकालने में पड़नेवाले खर्च के रूप में करनी हो तो हमें ज्यादा और गहराई में जाने की जरूरत है। इसके लिये बहरहाल मजदूरी की शरह, बैलों के

मिलाने का खर्च आदि सब घानियों के लिये एकसा ही है ऐसा हम मान लेंगे। इसी मान्यता के बूते पर नीचे एक सूचि दी जाती है, जो पिछली सूचि से हिसाब लगाकर तैयार की गई है।

| स्थान | एक टन तेल के लिये जरूरी तिलहन ( पौंड में ) | पेराई खर्च (रुपयों में) | पेरने के लिये लगनेवाले दिन | प्रतिदिन ८ घंटे में निकलनेवालातेल (पौंड में) |
|---|---|---|---|---|
| पंढरपुर | ८५८७ | १२७–१४–० | ६३ | २४ |
| भद्रक | ७१६८ | २७६–२–० | २०३ | १११ |
| बड़दगल | ७००० | १६२–८–० | १४० | १६ |
| छपरा | ६७२० | ३८५–०–० | २८० | ८ |
| कुमिल्ला | ६५८८ | २७२–४–० | १६८ | ११३ |
| चितूर | ६४५१ | १०५–०–० | ६० | ३७५ |
| बिजनौर | ६०८० | ३३०–०–० | १४० | ६३ |
| तिरुवन्नामलाई | ६०१६ | ८४–०–० | ४२ | ५१५ |
| जालंधर | ५६७४ | १८१–८–० | १३२ | १०१ |
| भुसावल | ५६८८ | २२०–०–० | १६० | १३८ |
| साबरमती | ५२७० | ७२-१४-० | ५२ | ४२५ |
| राजकोट | ५१२० | १०३–२–० | ७५ | ३० |
| बंबई | ५०४० | ६६–४–० | ७० | ३२ |
| कडप्पा | ४८०० | १४४–०–० | ७२ | ३०८ |
| कालीकट | ४६३० | १६८–०–० | ८४ | २६६ |
| पीथापुरम् | ४४८० | २११ १२-० | १५४ | १४४ |

ऊपर की सूची में युद्ध-पूर्व पेराइ का खर्च इस तरह लगाया गया है

| | | |
|---|---|---|
| तेली की तनख्वाह | रु० १५ | माहवार |
| बैल की खुराक | रु० १० | ,, |
| घानी और बैल की छीजन | रु० ४ | ,, |
| मकान किराया | रु० २ | ,, |
| ब्याज इत्यादि | रु० ३ | ,, |
| कुल रु० | ३४ | ,, |

हर महीने के काम के दिन यदि २५ माने जायँ तो रोजाना पेराइ का खर्च रु० १-६-० होगा।

दाक्षिण में यह करीब रु० २ पटता है क्योंकि वहाँ एक घानी के लिये दो आदमी और दो बैल लगते हैं। चूँकि वहाँ की घानियों में काफ़ी तिलहन भरा जाता है, इसलिये उनमें रोजाना तेल भी काफी निकलता है। राजकोट जैसे कुछ स्थानों में एक ही घानी दो बैल पाली पाली से खींचते हैं और इस प्रकार १३ से १४ घटे काम कर रोजाना अधिक तेल पैदा करते हैं। तेल के प्रतिशत की दृष्टि से कडप्पा कालीकट और पीथापुरम् की घानिया श्रेष्ठ मालूम पडती हैं। इतना अधिक प्रतिशत दो कारणों से सभवनीय है, एक तो वहा की तिलहन में तेल का अश खूब होना और दूसरा हमें भेजे गये आकडों मे कुछ गल्ती होना। तेल के नीचे जमनेवाली गाद का यदि विचार न किया गया हो तो ऐसी गल्ती होना असभव नहीं।

प्रातीय घानियों का अभ्यास और कुछ प्रयोगों के बाद अखिल भारत ग्राम उद्योग सघ के प्रधान कार्यालय में मगनवाडी घानी बनाइ गइ है जिसकी कार्यक्षमता नीचे दियेनुसार है —

६ मगनवाडी घानी की कार्यक्षमता

| तिलहन | प्रतिघान में कितनी तिलहन पडती है (पौंड में) | तेल का प्रतिशत | प्रतिघान में लगनेवाला समय (घटों में) |
|---|---|---|---|
| तिली | १७ | ४५ | १¼ से १½ |
| मूगफली | १७ | ४५ | १ |
| खोपरा | २० | ५५ से ६० | ¾ से १ |
| अलसी | १२ | ३२ से ३५ | १½ |
| राइ | १६ | ३० | १¼ |
| सरसों | १६ | ३५ से ४० | १¼ से १½ |
| महुआ | १६ | ३५ | ¾ |
| अरडी | १८ | ४० | १ |

पीछे दी हुइ न० २ की सूचि के मुताबिक दो मगनवाडी घानियों की इकाइ पर एक टन तिली का तेल पेरने का खर्च रु० ५३-०-० के करीब आता है। यह हिसाब करते समय प्रतिदिन का खर्च रु० १-१२-० कूता गया है। क्योंकि

# ३. घानी की रचना के सिद्धांत

घानी के प्रमुख भागों के नाम तथा उनका वर्णन नीचे दिया जा रहा है।

१ ओखली (कुंड और मुंदरी के साथ)
२ कोठा
३ लाट
४ समेटनी
५ नाकड़ी
६ बोझापाट

## १ ओखली

(अ) लकड़ी की किस्म

ओखली की लकड़ी मजबूत, भारी, ठोस और तेल को न रंगनेवाली होनी चाहिये। यह मिलने में आसान तथा पानी खाई हुई होनी चाहिये। अगर लकड़ी मजबूत न हो तो लाट के भारी दबाव से टूट जायगी। अगर यह भारी न हो तो लाट के वजन से उलट जायगी, अगर यह ठोस न हो तो तेल रस जायगा और अगर तेल को रंग देती है, तो तेल खराब हो जायगा। इसलिये किसी भी तरह की लकड़ी घानी की ओखली के लिये काम नहीं दे सकती। इसके अतिरिक्त घानी बनाने के लिये जितने चौड़े तने के पेड़ की जरूरत होती है, वे बहुत थोड़े और कहीं कहीं पाये जाते हैं। आजकल घानी की ओखली बनाने के लिये आमतौर पर इमली, नीम, कटहल, बेरा और शिरीष की लकड़ी काम में लाते हैं। कभी कभी खयन, महुआ, आजन और बबूल भी काम में लाते हैं, पर ये चटक जाने का डर रहता है। इमली की लकड़ी भारतवर्ष के बहुत हिस्सों में इस्तेमाल होती है। नीम खानदेश, गुजरात और बिहार में और शिरीष की लकड़ी मध्यप्रांत में इस्तेमाल होती है। इसके अलावा इस काम के लिये शायद कुछ और लकड़ियां भी मिल सकती हैं, जो इस काम के लिये अच्छी साबित हों, पर बढ़ई लोग तो यह मान बैठे मालूम पड़ते हैं कि इनके सिवा और कोई लकड़ी हो ही नहीं सकती। पर अच्छा हो कि किसी नई लकड़ी

का पता लगाने के पहले वेकार पडी मौजूदा घानियों का ही उपयोग किया जाय, क्योंकि वे अच्छी तरह तेल पी चुकी हैं और उनसे काफी पैसे और मजदूरी की बचत हो जायगी बशर्ते कि वे इष्ट आकार की और चटकी हुई न हों।

(आ) नाप

ओखली जमीन के ऊपर इतनी ऊँची चाहिए कि उस पर काम करनेवाले को ज्यादह न झुकना पडे। साथ ही कोठे की दलुआ मुहरी के लिये भी काफी ऊँचाई की जरूरत है। इस प्रकार यह जमीन से कोई २½ फीट ऊँची होनी चाहिये और ताकि यह लाट के घूमने से पडनेवाला वजन और उनके विभिन्न दायरे में घूमनेवाले बोझावाट का वजन बरदास्त करसके इसलिये कोई ३ फीट जमीन के अन्दर भी गडी हुई होनी चाहिये। इस प्रकार कुल लंबाई ५½ फीट हुई। पर जहां की जमीन रेतीली हो वहां इससे भी अधिक लंबाई चाहिये। जहां तक हो सके लकडी बिलकुल सीधी हो।

कभी कभी ५½ फीट लंबाई की मिलना मुश्किल होता है। ऐसी हालत में नीचे की ओर कुछ बडी खूटियां या गुणाकार बड़ी जोडी जा सकती है।

ओखली का घेरा इतना होना चाहिये कि कोठे का कुंड बनाने के बाद भी दीवारें मजबूती के ख्याल से काफी मोटी रह जायँ। तिलहन भरने के लिये भी जगह होनी चाहिये। चटक जाने की संभावना न रहे इसलिय भी घेरा एक विशेष हद का अवश्य चाहिये। इसलिये वह करीब २½ फीट तो अवश्य ही चाहिये। अगर लकडी का घेर इससे कम हो तो और लकडी जोडकर इतनी जगह बना लेनी चाहिये। ऐसी लकडी जोडने के बाद घेरे के बाहरी तरफ लोहे का पहिया लगा लेना अच्छा होगा, जिससे काफी मजबूती आजायगी।

( इ ) मुहरी

यह कुंड की तली में एक तरफ खोदी जाती है और दूसरी तरफ जमीन के पास आ निकलती है। अगर लकडी अच्छी न हो तो जस्त का एक नल लगा देते हैं जिससे तेल न रसने के लिये काफी इन्तजाम हो जाता है। मुहरी जमीन की सतह के बहुत नीचे जाकर नहीं निकलनी चाहिये, क्योंकि उस हालत में तेल का बर्तन रखने का गड्ढा बहुत गहरा बनाना पडेगा। अगर यह गड्ढा गहरा रखा जाय तो तेल भरे बर्तन को निकालने में दिक्कत पड़ेगी और मुहरी को

साफ करने के लिये डके का डालना भी मुश्किल होगा। यह मुहरी कोठे का कुंड बन जाने के बाद अंदर से बनाई जाती है ताकि वह ठीक जगह पर बनाई जा सके।

मुहरी को बंद करने के लिये जो लोहे का डका डाला जाता है उसका मुँह ऐसा होना चाहिये कि वह मुहरी में बिलकुल ठीक बैठे।

## २ कोठा

कोठा, घानी का वह हिस्सा है, जहां लाट तिलहन पेरती है। यह घानी का बड़ा महत्वपूर्ण भाग है। तेल निकलने का प्रतिशत, रोजाना निकलनेवाले तेल का परिमाण, हर घान में लगनेवाला समय आदि सभी बातें खासकर इस कोठे की बनावट पर ही निर्भर करती हैं। विभिन्न घानियों से निकलनेवाले तेल के परिमाण का अन्तर उनकी बाहरी बनावट के कारण इतना नहीं होता, जितना कोठों की बनावट की विभिन्नता के कारण होता है। यह बदले जा सकनेवाले तख्तों का बनाया जाता है। जिसे कोठे की बनावट का कुछ भी ज्ञान नहीं है उसे तो पंजाबी और मारवाड़ी घानियाँ एकसी ही मालूम पड़ेंगी।

### (अ) लाटका चुनाव

कोठे की बनावट में सबसे बड़ी बात यह है कि कोठा और लाट को इस हिसाब से बनाया जाना चाहिये कि तिलहन ठीक तौर पर पेरा जाय और तेल आसानी से बाहर निकल सके।

इसके लिये पहली शर्त यह है कि लाट कोठे में अधिक झुकाव से घूमे, क्योंकि जितना ही अधिक झुकाव होगा, कोठे की बाजुओं पर का दबाव भी उतना ही अधिक पड़ेगा।

लाट द्वारा कोठे की तली पर जो दबाव पड़ता है उसके कारण कोठे में उष्णता पैदा होती है जो तेल पेराई में सहायक होती है और कोठे की बाजुओं पर का दबाव तिलहन को पीसकर निचोड़ता है। ये दोनों दबाव लाट के झुकाव के अनुसार कम ज्यादा होते हैं, अर्थात् यदि झुकाव ज्यादा हुआ तो कोठे की तली पर का दबाव कम होगा और बाजुओं पर का दबाव बढ़ जायगा, पर यदि झुकाव कम हुआ तो कोठे की तली पर का दबाव बढ़ जायेगा और बाजुओं पर का दबाव कम हो जायगा।

जितना हम लाट का झुकाव अधिक रखेंगे उतनी ही कोठे की गहराई कम और चौड़ाई ज्यादा रखनी होगी। पर यह भी हम अमुक एक हद तक ही

कर सकते हैं क्योंकि कोठा चौडा बनाने में एक तो उसका मिकदार घट जायगा और घानी के लिये अधिक चौड़े तने की लकड़ी की आवश्यकता होगी जो आमतौर से करीब करीब अप्राप्य होती है।

लाट का योग्य झुकाव निश्चित करने के लिये हम यह भी देखना चाहिये कि लाट का आडा दबाव इतना नहीं बढ जाना चाहिये कि वह कोठे में की खली को काठे की दीवार के सहारे पूर्ण रीति से पेरी गये बिना ही बाहर फेंक दे। हमारा अनुभव यह है कि झुकाव २२° पर पहुँचते ही उपर्युक्त असर होने लगता है। इसलिये ऐसा मालूम पड़ता है कि २०° और २२° के अंदर तक का झुकाव फायदेमंद है।

(आ) खली की मोटाई

हमने ऊपर देखा कि दबाव को असरकारक बनाने के लिये लाट का झुका रहना जरूरी है, पर इतना ही काफी नहीं। झुकने के सिवा उसे कोठे की दीवार पर कम से कम जगह छोडकर घूमना चाहिये। यदि इनके बीच में अनावश्यक जगह रहने लगे तो दबाव कम हो जायगा। खली इसी खाली जगह के अनुसार बनती है और अगर वह मोटी बनी है तो उसकी पेराई में काफी समय लगेगा और तेल का प्रतिशत भी कम रहेगा। इसलिये अधिक से अधिक तेल प्राप्त करने के लिये कोठे की दीवार ऐसी चाहिये जो बिना अधिक खाली जगह छोड़े लाट के झुकाव के साथ मिल जाय।

अगर हम लाट और दीवार के बीच में अधिक जगह नहीं छोडना चाहते, तो दीवार ऊपर से लेकर कुछ गहराइ तक सिमिटती सी होनी चाहिये और फिर कोठे के निचले हिस्से तक बिखरती सी होनी चाहिये। अर्थात् कोठे की दीवार का ढलाव लाट के ढलाव के अनुसार होना चाहिये। दीवार का कुछ दूरी तक सिमटना और बाद में बिखरना इसलिये जरूरी है कि उस खास स्थान से लाट कोठे की सामनेवाली दीवार को छूती है। इस तरह कोठा दो हिस्सों में बँट जाता है, जिसके विपरीत ढलाव ऐसे बिंदु पर मिलते हैं, जिससे एक तंग गोल गरदन सी बन जाती है।

इस प्रकार कोठे की दीवार को सिमटती सी बनाते समय यह ध्यान रखना चाहिये कि कहीं यह गर्दन ज्यादह तंग न हो जाय। यह इतनी चौडी होनी चाहिये कि जरूरी मोटी लाट नीचे जा सके। यदि लाट का वह हिस्सा

बहुत पतली होगा तो वह तली म और गरदन के नीचे की दीवार पर खाली जगह छोड देगी। नतीजा यह होगा कि उस दीवार पर मोटी खली बनेगी, और अगर तिलहन नीचे बैठ गया तो कभी कभी लाट बाहर भी निकल आवेगी।

गरदन के नीचे की दीवार इतनी ऊची भी नहीं होनी चाहिये कि उनके और लाट के बीच मे बहुत जगह खाली रहे। ऐसा होने से उसके पास मोटी खली जमती जावेगी। और उसे निकालने के लिये लाट को बाहर निकालना पड़ेगा। यह दीवार छोटी रखने से खली को कोठे में नीचे से ऊपर की ओर घूमने में भी सहायता होगी। लेकिन चूँ कि यह भाग ऐसा है जिसमें अधिक से अधिक दबाव पडता है इसलिये उपर्युक्त मर्यादाओं को सम्हालकर वह यथासभव ऊचा रखना अभीष्ट है।

लाट का निचला सिरा कुछ फूला हुआ रखने से उपर्युक्त मकसद अच्छी तरह पूरा हो जाता है। इस आकार के कारण कोठे के निचले भाग म बहुत पतली खली जमती है। इस खली को हरएक घान के बाद निकालने की जरूरत नहीं रहती क्योंकि नया तिलहन डालने पर वह आप ही आप ऊपर उठ आती है और तिलहन मे मिल जाती है। चूँ कि इसका प्रमाण बहुत छोटा होता है इसलिये नये घान की मिकदार पर इसका कोई असर नहीं होता।

हर घान के बाद लाट बाहर निकालने का झंझट बचने से मतलब म हर घान के बाद बैल खोलने की भी जरूरत नही रही। लेकिन दो घान के बीच में बैल को थोडा आराम देना और उसकी गरदन पर से जुआ उतारना अच्छा है। जुआ खाध पर लगातार रहने से गरदन तपती है और सूजती है। इस प्रकार मिहनत का काम हट जाने से अब घानी चलाना यानी उसके ऊपर फकत निगरानी रखना है। यह काम हलका होने से घर की स्त्रिया या जिन्हें कडी मिहनत का काम करने की आदत नहीं ऐसे लोग भी अब घानी चला सकेंगे।

(ड) खली का कोठे मे घूमना

कोठे के नीचे, मध्य और ऊपर के हिस्से की खली का परीक्षण करने से पता चलता है कि लाट का दबाव कोठे की दीवारों पर असमान रूप से बट जाता है।

इससे सिद्ध होता है कि खली कोठे के अन्दर घूमनी चाहिये। अगर

तेल के पेरने में समय की बचत करनी हो तो कोठे में खली को अधिक से अधिक तेज़ी से घूमना चाहिये। अगर उसकी घूमने की रफ्तार कम रही तो वह एक ही जगह रहकर पिरेगी और घान के खत्म होने में बहुत समय लग जायगा। क्योंकि खली का वह हिस्सा जहाँ दबाव अधिक से अधिक है, जल्दी पिर जायगा और जहां दबाव कम है, वह देर में। इसलिये यदि खली जल्दी जल्दी घूमती रहे तो उसका हरएक हिस्सा अधिक से अधिक दबाव की जगह आता है और खली भी उलट जाती है, यानी दीवार से लगा हिस्सा उलटते उलटते लाट की तरफ आ जाता है। खली के घूमने की रफ्तार कोठे की बनावट पर निर्भर करती है। उसकी दिशा नीचे से ऊपर की तरफ होती है इसलिये इसमें अगर कोई चीज़ बाधा डाल सकती है तो वह गर्दन है। अगर गर्दन के नीचे की दीवार में ढलाव ज्यादा हो तो खली आसानी से ऊपर नहीं आती। इसलिए कोठे की तली का व्यास उसकी गर्दन के व्यास से २" से अधिक न हो। साथ ही तली का घेरा इतना बड़ा होना चाहिये कि लाट आसानी से झुक सके। अर्थात् कोठे की तली का घेरा और गर्दन ये दोनों एक निश्चित प्रमाण में बड़े होने चाहिये। गर्दन की बहुत तेज धार नहीं रखनी चाहिये। दोनों बाजुओं के ढाल में गोलाई देकर उन्हें मिला देना चाहिये।

(ई) तली में ढलाव

यदि कोठे की तली सपाट रखी जाय तो चूँकि लाट कुछ झुकाव में घूमती रहती है इसलिये उसके और तली के बीच में कुछ जगह छूट जाया करेगी और इसमें तिलहन भरा रहा करेगा। इस प्रकार यदि तिलहन भरा रहे तो मुहरी का मुँह बन्द हो जायगा और लाट बाहर निकला करेगी जिससे लाट हटाकर खाली जगह पर जमी हुई तिलहन हटाना लाजिमी हो जावेगा। इसलिये कोठे और लाट की तलियों में कतई जगह न छूटने देना नितांत आवश्यक है और इसके लिये दोनों का ढलाव समान परिधि का रखना चाहिये। रेखाचित्र नं० २ कालम ८ में दर्शाये मुताबिक दोनों के लिये एक ही वृत्तखंड खींचने से यह आसानी से हो सकता है।

(उ) की घान का परिमाण

घान के परिमाण को घटाने बढ़ाने के लिये कोठे की गहराई और

चौडाइ कम ज्यादा करनी चाहिये। पर ऐसा करते समय बैल की शक्ति का भी खयाल रखना चाहिये। एक मामूली बैल के लिये १८ पौंड तिली का घान ठीक होता है।

दूसरी बात यह भी है कि घान बहुत बडा होने से तेल का उत्पादन हमेशा बढता ही है सो बात नहा है। यह तो भी घान को लगने वाले समय पर निर्भर रहता है।

## कोठे का चित्र कैसे बनाना

### ( रेखाचित्र नं० २ )

इस रेखाचित्र में दो भिन्न मिक्दारों के कोठा के चित्र दिये गये हैं। मगनवाडी में किये गये प्रयोग इनकी बुनियाद है और मगनवाडी घानियों में इसी नाप के कोठे बनाये जाते हैं। बडा कोठा 'अ' मामूली मजबूत बैल के लिये है और कोठा 'ब' कमजोर बैल के लिये है। दोनों में प्रतिघान कितनी तिलहन पडेगी यह जानने के लिये छठा प्रकरण देखिये।

इस रेखाचित्र में दिये नाप और गोलाइयां केवल अनुभवसिद्ध हैं, गणित के हिसाब का उन्हें कोइ आधार नहीं है। नीचे दिये हुए वर्णन में उपस्थान कोठे का वह ऊपरी हिस्सा है जिसपर लाट घूमते समय टिकती है, गर्दन कोठे की सिकुडन का हिस्सा है और खाचा ( socket ) कोठे का निचला हिस्सा है। यह रेखाचित्र पूरे नाप का दिखाया गया है ताकि चौथे प्रकरण में वर्णित पाचर और लाट के फर्मे बनाने में बढइयों को आसानी हो।

१ 'नक' में से कोठे का लंब अक्ष खींचिये।

१ इस अक्ष पर गर्दन और खाचे की गहराई दर्शाइये।

३ उप[illegible]स्थान, गर्दन और खाचे के स्थानों में से उस उस स्थान पर की कोठे की च[illegible] जितनी आडी लकीरें खींचिये।

[illegible] 'ड' और 'ईड' को जोड दीजिये। इसी प्रकार दूसरे छोर भी मिलाइये।

५ अब उपस्थान का केंद्र मानकर उस स्थान पर जितना व्यास हो उसकी आधी त्रिज्या से एक वृत्तखंड खींचिये। इसी प्रकार 'ड' को केंद्र मानकर नीचे की ओर लाट का जितना व्यास होता है उसकी आधी त्रिज्या से एक दूसरा वृत्तखंड खींचिये।

६ अब इन दोनों वृत्तखंडों के सामान्य ऐसी स्पर्श रेखा खींचिये। यह स्पर्श रेखा लाट की धुरी होगी।

७ कोठे की और लाट की धुराओं का छेदन बिंदु दर्शाइये।

८ इस छेदन बिंदु को केंद्र मानकर खाचे के छोर तक की त्रिज्या लेकर खाच के दोनों छोरों को जोड़नेवाला एक वृत्तखंड खींचिये। चूँकि यह वृत्तखंड कोठा और लाट की धुरा को सामान्य ऐसे केंद्र से खींचा गया है, इसलिये यह कोठा और लाट की सामान्य तनी दर्शाता है।

९ अब 'ड' को केंद्र मानकर और लाट के निचले सिरे के व्यास के बराबर त्रिज्या लेकर उपर्युक्त वृत्तखंड को 'ग' में छेदिये।

१० 'ड' और 'ग' से लाट की धुरी का सामानातर रेखाएँ खींचिये। गर्दन और खाच (socket line) के बीच में कोठे की धुरी जितनी पड़ती है उससे ¼" कम अंतर तक इन रेखाओं को उठाइये। उपर्युक्त सामानान्तर रेखाओं के दोनों छोर मिला दीजिये।

११ इन छोरों को जोड़नेवाली रेखा को सामानान्तर और 1¾" के फासले पर एक दूसरी रेखा खींचिये। इस रेखा की चौड़ाई उपस्थान में लाट का जितना व्यास रखना है उतनी ही रहे और लाट के धुरे के दोनों ओर एक सा अंतर रहे। इन दोनों रेखाओं के छोर जोड़ दीजिये।

१२ उपर्युक्त रेखा के एक छोर को उपस्थान से जोड़ दीजिये। दूसरे छोर में से लटकी धुरी के सामानान्तर एक रेखा खींचिये।

१३ लाट और कोठे की बाजुओं में आवश्यक जगह छोड़कर गोलाइयाँ बना लीजिये।

३

| | | |
|---|---|---|
| लाट की लकड़ी, | की लकड़ी की तरह ऐसी होनी | |
| चाहिये जिसका रेशा न | , इमली, | ऐसी |
| लकड़ियाँ हैं, पर आमतौर | लकड़ी | है। |
| की लकड़ी भी | , पर | । अगर |
| लनी हो तो | अदला | , पर |
| के मामले में | | |
| या | | |

तेल की पेराइ में लाट की गराइ का काफी हाथ होता है, क्योंकि लंबाई से उत्थानन का लाभ मिलता है। तराजू की डंडी की तरह लाट भी दो हिस्सों में बट जाती है और कोठे का उपरी किनारा इसका उपस्थान होता है। यह इतनी लंबी न होनी चाहिये कि जब कोठे से बाहर निकाली जाय तब निकालने वाले आदमी से सम्हल ही न सके। साथ ही जिस मकान में घानी चल रही हो, उसकी छत की ऊंचाइ का भी ध्यान होना चाहिये। पर जहां नहीं हो सके और घानी खुली जगह में चलाई जाये, जैसा कि दक्षिण और उत्कल में होता है, वहां उत्थालन के कायदे से लाभ उठाया जा सकता है। इस ख्याल से लाट १० फीट लंबी रखनी चाहिये। पर यह बहुत भारी न हो जाय इसलिये जहां तक हो सके इसे उपस्थान भाग के ऊपर पतली ही, याने करीब ८ इंच व्यास की, रखनी चाहिये।

घूमते समय लाट बिना धचकों के चलनी चाहिये, नहीं तो खोकड़ी के उलट जाने का अंदेशा रहता है। इसलिये लाट के दोनों सिरे और उपस्थान भाग एक सीधी रेखा में होने चाहिये और लाट का उपस्थान पर का घेरा भी एकसा याने एक से अर्ध व्यास का होना चाहिये। खराद पर लाट तैयार करने से ये सारी बातें आप ही आप हो जाती हैं।

लाठ के ऊपरी सिरे के सिवे नुकीली होने के सिवा किसी खास आकार या शक्ल की जरूरत नहीं। यह नोक करीब १½" व्यास की रहती है लाट के उपस्थान भाग के नीचे ही उसमें कुछ आकार और नाप करना पड़ता है। पहली बात तो यह है कि लाट में उपस्थान के ऊपर बनाया जाने वाला खाँचा उपस्थान से करीब चार इंच ऊपर होना चाहिये। अगर यह कोठे से छू जाता है तो यह कोठे के बाहर लगी हुइ रस्सी को दबा देगा और हर बार उसे वहां से निकालना पड़ेगा। अगर यह खाँचा कोठे के ऊपरी हिस्से पर ठहरता है, तो लाट दीवार पर न घूमकर फिसल जाया करेगी। लाट का खाँचा उसे जरूरत के समय बाहर निकालने में सहायता देता है। इसके ऊपर एक छोटी खूंटी जड़ देना चाहिये जिस से लाट निकालने में और भी आसानी होगी।

अगर लाट को काफी बड़े कोण पर झुकाना है तो या तो लाट उपस्थान भाग पर पतली बनानी चाहिये या कोठे का ऊपरी घेरा चौड़ा करना चाहिये।

## ४ समेटनी

तिलहन को कोठे में समेटने रहने के लिए समेटनी एक युक्ति है। इसमें तिलहन स्वयं ही समेटने की योजना होने के कारण आदमी एक साथ सरलता से दो घानियों की और एक बच्चे की सहायता से तो तीन घानियों की देखरेख कर सकता है।

समेटनी कोठे पर लाट के आगे घूमती है। खम्भ से एक द्वारा यह लटकाई जाती है। यहाँ वह खम्भ से बाँध दी जाती और तिलहन को ढकेलने के लिये काफ़ी जोर देने की गरज से इ क़रीब १० सेर का बोझ लटका दिया जाता है।

इसका वह सिरा जो ओखली की दीवार पर घूमता है दीवार तरह का नोकदार होना चाहिये, ताकि वह बिना रगड़ के घूम अर्थात् समेटनी के बाहर के बाजू की गोलाई समेटनी के साँचे की की गोलाई जैसी ही चाहिये।



समेटनी का एक सिरा तो खम्भ से बंधा रहता है और साँचे की दीवार पर से गुज़रकर साँचे में घूमता रहता है। अर्थात् वह सीधा नहीं घूमता है पर एक कोण बनाता हुआ घूमता है। इसका परि यह होता है कि समेटनी की समूची बाह्य गोलाई साँचे की दीवा स्पर्श नहीं करती, उसका सिर्फ़ ऊपरी कोण ही स्पर्श करता है जि समेटनी की गोलाई में और साँचे की दीवार में कुछ जगह छूट जाती साँचे में समेटनी एक कोण बनाकर घूमने के कारण साँचे की तली समेटनी की तली में भी सामने की थोड़ी सी नोक को छोड़कर,

# Stirrer Templets

## समेटनी के फर्मे




**Sketch no. 3** रेखा चित्र नं. ३

पूरे नाप का यह रेखाचित्र किताब के साथ भेजा जाता है।

छूट जाती है। ये खाली जगह तिलहन से भरी रह जाती है और समेटना का कोई उपयोग नहीं होता। इस लिये समेटनी और खाने की दीवार में तथा समेटनी और खांचे की तली में कहां भी खाली जगह न छूटे इसकी फिक्र करना निहायत जरूरी है। अर्थात् समेटनी की गोलाई खांचे की गोलाई में और उसकी तली खांचे की तली में बिलकुल मिल जानी चाहिये। इसके लिये समेटनी की गोलाई को ऊपर से छांटना चाहिये। दूसरे शब्दों में यह बाजू ऊपर से नीचे की ओर ढाल में छांटना चाहिये और ऊपर का सिरा क़रीब ¼" कम चौड़ा कर देना चाहिये। अर्थात् इसका निश्चित प्रमाण तो समेटनी खम्भ पर कितनी ऊंची बांधी गई है इस पर अवलंबित रहेगा। तली में की खाली जगह को टालने के लिये इसे भी सामने से केन्द्र की ओर करीब ¼" ढलुआ बनानी चाहिये। गोलाई की नीचे और ऊपर की चौड़ाई तथा समेटनी की तली में ढाल रेखाचित्र न० ३ में अनुक्रम से फ़िग न० १, २ और ३ में दिखाया गया है।

## ४ बाकड़ी

४ लाट पर दबाव डालनेवाले बेंकापाट का बोझ एक बांकड़ी पर लटकाया जाता है। यह बांकड़ी लाट के सहारे घूमती है। यह काफी मजबूत होनी चाहिये, क्योंकि इसमें काफी भारी बोझ लटकाया जाता है। इसके लिये कोई भी मामूली मोटी लकड़ी काम दे सकती है पर अगर वह जल्दी ही खराब होनेवाली हो तो बार बार बदलनी पड़ेगी। इसलिये बबूल की लकड़ी ही ठीक होती है।

इसका लाट के साथ बननेवाला कोण यह स्वयम् किस कोण में झुकी हुई है इस पर अवलंबित रहेगा। क्योंकि ये दोनों कोण, तीसरा खंभा का जमीन से बननेवाला समकोण और लाट का कोठे से बननेवाला चौथा कोण ये चार मिलकर चौकोन तैयार होता है और चारों कोण मिलकर ३६०° होते हैं। इन चारों में से तीसरा समकोण निश्चित है और चौथा भी निश्चित सा ही है क्योंकि वह लाट और कोठे की धुराओं से बनने वाले कोण का पूरक है ( देखिये रेखाचित्र न० २ )। बचे हुए दो कोणों में हेर फेर हो सकता है। यदि बांकड़ी का कोण मालूम हो तो हम उसका लाट से बननेवाला कोण निकाल सकते हैं। उदाहरणार्थ, यदि हम इन कोणों को

'a' कोण का पूरक
= कोण 'b'—लाट की धुरा और कोठे की धुरा के बीचका कोण
= कोण 'b'—२१°

जहा तक हो सके, जरूरी बाँकवाली एक ही लकडी काम में लानी चाहिये जिस से मजबूती काफ़ी हो जाती है। अगर इतनी लबी और बाँकवाली लकडी न मिले, तो एक छोटी सी बाँकदार लकडी को दूसरे टुकडे में जोड़कर लबाई पूरी कर लेनी चाहिये। जोड लगाकर बाँक भी बनाया जा सकता है। अगर लाट लबी रखी जाय तो कभी कभी ऐसे जोड़ लगाने पड़ते हैं।

बाँकडी पर लटकनेवाला बोझ काफ़ी होता है, इसलिये लाटकी नोक और रोकडी के गड्ढे में काफी रगड होती है। इसे कम करने के लिये इस गड्ढे म थोड़ा सा साबुन रख देना चाहिये।

### ६ बोझापाट

बैल पर पडनेवाला बोझ खासकर बोझापाट का बनावट पर ही निर्भर होता है। इसकी लम्बाइ, जुए की योजना, ओरहली के साथ होनेवाली रगड आदि बातें बैल पर पडनेवाले बोझ घटाने या बढाने का काम करती हैं। अगर इस सब दृष्टि से बोझापाट सन्तोषजनक बनता है, तो बैल के लिये तिलहन करीब ४½ मन का जरूरी दबाव डालनेवाले भारी बोझ का खींचना आसान हो जाता है।

बोझापाट दो काम करता है।

( १ ) लाट के ऊपरी सिरे पर दबाव डालने के लिये के लिये आवश्यक बोझ सहना।

( २ ) यह उच्चालन का काम करता है। इसका एक सिरा एक रस्सियों से बैल के साथ बंधा रहता है। यह बैल ही इसकी खींचने की शक्ति है। इसका ओरहली के सहारे घूमता रहता भाग उपस्थान बन जाता है, और दूसरे पर जुआ लगायाजाता है। इसमें लगा हुआ खभ जो लाट के ऊपरी सिरे जोड़ा जाता है और जो लाट को आवश्यक गति देता है वही लाट की तमाम प्रतिरोध शक्ति सहन करता है।

(अ) उच्चालन और गति

नोभापाट जितना ही अधिक लम्बा होगा, बैल को उसके खींचने में उतनी ही सहूलियत होगी, क्योंकि लम्बाई से उच्चालन लाभ मिल जाता है। पर साथ ही इससे बैल के घूमने का दायरा भी बढ़ जाता है। इसका मतलब यह हुआ कि उच्चालन लाभ के लिये हम गति खो बैठते हैं जिससे की घान का समय बढ़ जाता है। इसलिये बैल के घूमने के घेरे और उच्चालन लाभ का ठीक से समन्वय करना पड़ेगा। इसके अलावा घानी जिस मकान में चलाई जानेवाली हो उसकी चौड़ाई का भी ख्याल करना होगा। इस तरह यह पता चलता है कि नोभापाट को इतना लम्बा रखना चाहिये कि उसे बैल आसानी से खींच सके और उसको एक ओर अत्यधिक न झुकना पड़े। यदि बैल के दायरे का व्यास १६ फुट रखा जाय तो उपर्युक्त सारी शर्तें पूरी हो सकती हैं।

(आ) जुआ

(१) गुजरात की पद्धति का

गुजरात और विदर्भ की घानियों को छोड़कर बैल की गर्दन के सिवा जुए को अन्य कोई आधार ही नहीं रहता। इसलिये गोलाई में घूमते समय बैल को किसी भी चीज से टिकने की गुंजाइश नहीं रहती और उसे बिना आधार ही एक ओर अत्यधिक झुकना पड़ता है। यह जुआ नोभापाट से बंधी और बैल की दोनों बाजुओं से गुजरने वाली दो रस्सियों के सहारे बैल की गर्दन पर टिका रहता है। इसलिये बैल को इन दो रस्सियों के बीच में घूमना लाज़िमी होता है। चूंकि बैल को इस अस्वाभाविक हालत में घूमना पड़ता है इसलिये उसे अपनी गति और झुकाव में का तोल सम्हालने की कला हासिल करनी पड़ती है। नये बैल तोल सम्हालना जल्दी नहीं सीखते और इसके लिये उन्हें करीब १ महीना लग जाता है। इतना करने पर सभी बैल यह सीख पाते हों सो भी नहीं।

गुजरात पद्धति का जुआ नोभापाट से जुड़ा होने के कारण घानी चलाने वाले के लिये तकलीफदेह होता है, क्योंकि उसके कारण तेली को घानी के आसपास घूमने के लिये बहुत कम जगह रह जाती है, पर वह बैल के लिये

आरामदेह मालूम होता है। इसपद्धति में जुए के कारण बैल को बाजू में टिकने के लिये आधार मिल जाता है जिससे उसे अपना तोल सम्हालना आसान हो जाता है। साथ ही साथ बाहर की रस्सी न रहने से वह थोड़ा इधर उधर भी हो सकता है।

यदि जुए को केवल बैल की गर्दन के ही आधार पर न रखकर बोझा-पाट का भी आधार देना हो तो यह जरूरी है कि जुआ बैल की गर्दन की ऊचाई पर हो। इसके लिये जुए को आधार देनेवाले बोझापाट का सिरा ओखली पर यथासभव अधिक ऊचाई पर घूमना चाहिये। फिर भी यदि कुछ ऊचाइ कम पडे तो उस छोर पर एक १½ फुट ऊची खूटी ढीली बैठानी चाहिये। इस खूटी को एक आडे नट-बोल्ट से या एक ढीली खूटी से जुआ जड दिया जाता है। बोझापाट की खूटी और उस खूटी से जुआ को जडनेवाली खूटी ढीली रखने का खास कारण यह है कि बैल की चाल से इनको मिलनेवाले झटकों का उसके कधे पर कोई असर न हो।

(२) मामूली पद्धति का

यह करीब सारे देश में प्रचलित है। इसमे एक लम्बी पट्टी रहती है और कुछ रस्सियों और खूटियों के सहारे उससे बैल जोता जाता है। रस्सिया बैल की दोनों बाजुओं पर रहती हैं और उनका एक सिरा जुए से बधा रहता है और दूसरा सिरा बोझापाट से। दोनों रस्सियों को जोडने के लिये बैल के पेट के नीचे से एक रस्सी लगाई जाती है। बैल की गदन पर जख्म न हो इसलिये जुआ यथासभव चौडा रखा जाता है और उसके और बैल की गर्दन के बीच या तो एक नरम गद्दी या चमड़े की पट्टी रख दी जाती है। इस प्रकार का बोझापाट यदि बैल की ओर झुका हुआ रखा जाय तो आसानी से चलता है। खम को विरुद्ध दिशा में झुका हुआ रखने से यह चाल सधती है।

इसका जो सिरा ओखली से रगडता रहता है उसपर ओखली की गोलाई का एक लकड़ी का आकार बैठा दिया जाता है। घिस जाने पर यह बदल दिया जा सकता है।

(३) ओखली के साथ की रगड

बोझापाट के एक छोर पर वजन रखने से बोझापाट का ओखली से

जब बैल का दायरा जमीन की सतह पर होता है तब उसके वजन खींचने की रस्सी पैर से गरदन तक तिरछी रहती है। इस से बैल के खुर पर जो खिंचाव पड़ता है वह उसकी रीढ़ के समानान्तर न होने के कारण बढ़ जाता है।

बैल को लगी हुई रस्सी दो बलों का फल है जिसमें से एक पैर से रीढ़ तक और दूसरा रीढ़ से गरदन तक रहता है। इन में से हम केवल रीढ़ से गरदन तक का समानान्तर बल ही उपयुक्त पाते हैं। लेकिन पैर से रीढ़ तक का बल न केवल बैल पर अधिक जोर डालता है वरन् वह मोझायाट के एक सिरे पर के बोझ को ऊचा उठाकर उसकी कार्यक्षमता भी कम कर देता है।

ग्याईदार दायरे से हम पैर से रीढ़ तक के बल को निकाल देते हैं और केवल रीढ़ से गरदन तक के समानान्तर बल को उपयोग में लाते हैं जो कि बोझ खींचने की रस्सी की दिशा में काम करता है।

ग्याई के अलावा, बाकडी और खम्भ के बीच की रस्सी की लम्बाई को कम करने से भी समानान्तर बल को बैल के रीढ़ के करीब लाने में सहायता मिलती है।

इस तरह समानान्तर बल को रीढ़ के करीब ऊचा उठाने पर रस्सी के बीच में स्प्रिन्ग बैलेन्स लगा कर देखा तो कुल करीब ६० से ८० पौंड के खिंचाव में से कम से कम १० पौंड का खिंचाव घट जाता है।

## ४. घानी कैसे बनाना

### साधनों की फेहरिस्त

### [ अ ] लकड़ी

| क्रमांक | उपयोग | जात | विशेषता | नाप |
|---|---|---|---|---|
| १ | ओखली | इमली, शिरीष, नीम कटहल, आजन, मेरा बबूल | पानी खाई हुई, ठोस और सीधी | लंबाई ५′ से ५½″ व्यास २½″×२½ |
| २ | फाचर | बबूल या कुसुम | काफी सीधी और बिना गाठवाली | लंबाई १८″ व्यास १७″ |
| ३ | लाट | बबूल, कुसुम, मेरा | पानी खाई हुई, सीधी और बिना गाठवाली | लंबाई ९′ से १० व्यास ८″ |
| ४ | समेटनी | बबूल, कुसुम कोई भी लकडी | | १½′×५″×८′ ४½×३″×३″ |
| ५ | समेटनी का वजन | कोई भी लकडी | | करीब १० सेर |
| ६ | धावडी | बबूल या अन्य कोई कडी लकडी | बृहत कोण में झुकी हुई | लंबा भाग ४′ छोटा भाग १′ |
| ७ | बोझापाट | | | |

(अ) गुजराती पद्धतिका

| | | | |
|---|---|---|---|
| तख्ता | बबूल या अन्य कोई लकडी | | ४½ से ९′ लंबी १′ से १½ चौड़ और २½″ मोटी |
| उच्चालन दंड | कोई भी लकडी | मामूली गोल लकडी | १२×५″×५″ |
| खंभ दंड | ,, | | ६′×६″×६″ |
| खंभ | ,, | | ५′×४″×४″ |
| जुआ | ,, | | ८′×४″×४″ |
| जोडपट्टी | ,, | | ३′×३″×३″ |

(आ) मामूली पद्धति का

| | | |
|---|---|---|
| घासर | सागोन या अन्य कोई लकडामेर जो ओखली की लकडी से ,नरम हो | २' लबी,४"चौडा और ३" मोटी |
| जुआ | सागोन-पुराना | और ९" मोटा |
| ८ मोहुरी | कोई भी लकडी | १०"×४"×४" |
| खूटी | कोई भी लकडी छोटी बाकडीके समान | लबा छोर १' छोटा ३" से ४" |

[ अ ] अन्य आवश्यक चीजें

| क्रमाक | नाम | प्रयोजन | वर्णन |
|---|---|---|---|
| १ | ड का | मुहरी साफ रखने के लिये | लबाई १½' परिधि१" |
| २ | सब्बल | खली खोदने के लिये | लबाई२½'अष्टकोनी½" |
| ३ | तराजू और बाट | | |
| ४ | पीपे तथा बाल्टिया | तेल और खली रखनेके लिये | हरएक की एक एक जोडी |
| ५ | फावडा | गोबर हटाने के लिये | |
| ६ | घमेले | बैल को खली खिलाने के लिये | |
| ७ | छन्नी | तेल छानने के लिये | |
| ८ | रस्से | , खभको बाकडीसे बाधनेके लिये | लबाई १२' मोटाई१" |
| ९, | पानी का नाप | तिलहनमें पानी डालने के लिये | ३० तोले मिकदार का धातु का बर्तन |
| १० | आख पटा | बैल की आखोपर बाधनेके लिये | छोटी टोकनियोपर टाट मढकर बनाई जाती है |
| ११ | दो टीन की तश्तरिया | (१) तेल के बर्तन के नीचे गड्ढे में रखने के लिये (२) बाहर के तेल के बर्तनो के नीचे रखने के लिए | गड्ढे के नाप का ९'×४' |
| १२ | लोहे की रिंग | ओखली पर बैठाने के लिए | ओखली के नाप की |
| १३ | चूना, टाट | पॉलिश सामान | ३ पौंड, २ |

## [ इ ] बढई के औजार

| | | |
|---|---|---|
| १ | ३ बसूले | १ झुका हुआ और गोल<br>१ सपाट और गोल<br>१ सपाट |
| २ | बरमा | १$\frac{1}{2}$" व्यासवाला, मूठ को करीब १$\frac{1}{2}$' का जोड दिया हुआ |
| ३ | सलाख | १$\frac{1}{2}$" व्यासवाली, घामी को कसते समय मुहरीमें रखनेके लिये, जिससे फाचर अपने स्थान में रहे। |
| ४ | रुखानिया | |
| ५ | दो आरिया | १ बडी, १ छोटी |
| ६ | रदा | |
| ७ | गोनिया | |
| ८ | खराद | |
| ९ | सतपस | |
| १० | परकाल, साबुल | |
| ११ | फर्मे | रेखाचित्र न० २ के आधार पर बनाए हुए |

## [ ई ] बढई की मजदूरी

| क्रमांक | घामीका हिस्सा | आवश्यक दिन: बढईके लिये | आवश्यक दिन: मजदूरके लिये | वर्षमें कुल मजदूरी (युद्धपूर्व के दर से) रु० | आ० | पा० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सपूण बानी | २० | ५ | ३८ | ० | ० |
| २ | ओखली | १० | — | १४ | ० | ० |
| ३ | फाचर | ४ | १ | ९ | ० | ० |
| ४ | लाट | १$\frac{1}{2}$ | १ | ३ | ० | ० |
| ५ | बोझापाट | १$\frac{1}{2}$ | १ | १ | ० | ० |
| ६ | समेटनी | १ | — | ० | १२ | ० |
| ७ | बाकडी आदि | १ | — | ० | १२ | ० |
| ८ | फिटिंग और फुटकर | ३ | २ | ६ | ८ | ० |

## ७. बनावट

[ देखो रेखाचित्र न १ ]

### १. ओखली

(१) लकडी के दोनों सिरे आरी से सीधे काट डालो।

(२) अधिक चौड़े सिरे के एक फुट नीचे - क़रीब १½ फुट नीचे तक बाहर का पृष्ठ भाग चिकना और कुछ उतरता हुआ ऐसा बनाइये। यह उतार बिलकुल गोल और चिकना होना चाहिये क्योंकि इसी के आसपास बोझागाड़ा घूमेगा और यदि यह गोल और चिकना न होगा तो उसका बोझागाड़े के साथ का घर्षण बढ़ेगा और लाट को झटके मिलते रहेंगे।

(३) जमीन में गाड़े जाने वाले निचले सिरे पर डामर और रेत लगा देनी चाहिये। जमीन में गाड़ते समय यह बिलकुल सीधा गाड़ना चाहिये और इसका ऊपरी पृष्ठभाग बिलकुल सपाट होना चाहिये। जमीन के ऊपर इसका क़रीब २½ फुट का भाग रहना चाहिये।

#### कुंड

(४) ऊपरी पृष्ठभाग का सेंटर निकाल कर उस पर ८" त्रिज्या का एक वृत्त खींचिये।

(५) इस पूरे वृत्त को बेलन के आकार में २१½" तक खोद डालिये। इसका व्यास १६" रहे। इसकी जाँच करने के लिये साहुल को ऊपरी भाग पर इस प्रकार जमाइये ताकि उसका केंद्र गड्ढे के केंद्र पर आवे। अब उसकी रस्सी में गड्ढे की त्रिज्या जितनी याने ८" लंबी लकड़ी बाधकर उसको चारों ओर घुमाकर देखिये। गड्ढे की दीवालें और पेंदी गोनिया में है या नहीं यह भी देख लीजिये।

(६) अब खतरस से इस गड्ढे के गोलाइ में खींच दीजिये। अब इसका पृष्ठभाग खोद देना चाहिये ताकि ऊपर १½" ऊँची अ खोदते समय यह ख्याल रखना चाहिये दरार न हो।


रेखा चित्र नं १ SKETCH No 1
UGER
5½"
16"
5½"
45°
4½"
17"
1'
1¼'
IRON BAND
REPLACEABLE PART
प्रमाण १/१० = १"
SCALE .1" = 1"
DRAIN CHANNEL
मुहरी की नाली

ओखली कुंड, मुहरी

## ७. बनावट

[ देखो रेखाचित्र न १ ]

### १ ओखली

(१) लकड़ी के दोनों सिरे आरी से सीधे काट डालो।

(२) अधिक चौड़े सिरे के एक फुट नीचे करीब २½ फुट नीचे तक बाहर का पृष्ठ भाग चिकना और कुछ उतरता हुआ ऐसा बनाइये। यह उतार बिलकुल गोल और चिकना होना चाहिये क्योंकि इसी के आसपास बोकाराट घूमेगा और यदि यह गोल और चिकना न होगा तो उसका बोकाराट के साथ का घर्षण बढ़ेगा और लाट को झटके मिलते रहेंगे।

(३) जमीन में गाड़े जाने वाले निचले सिरे पर डामर और रेत लगा देनी चाहिये। जमीन में गाड़ते समय यह बिलकुल सीधा गाड़ना चाहिये और इसका ऊपरी पृष्ठभाग बिलकुल सपाट होना चाहिये। जमीन के ऊपर इसका करीब २½ फुट का भाग रहना चाहिये।

कुट

(४) ऊपरी पृष्ठभाग का केंद्र निकाल कर उस पर ८" त्रिज्या का एक वृत्त खींचिये।

(५) इस पूरे वृत्त का बेलने के आकार में २१½" तक खोद डालिये। इसका व्यास १६" रहे। इसकी जाँच करने के लिये साहुल को ऊपरी भाग पर इस प्रकार जमाइये ताकि उसका केंद्र गड्ढे के केंद्र पर आवे। अब उसकी रस्सी में गड्ढे की त्रिज्या जितनी याने ८" लम्बी लकड़ी बाँधकर उसको चारों ओर घुमाकर देखिये। गड्ढे की दीवालें और पेंदी गोनिया में है या नहीं यह भी देख लीजिये।

(६) अब परकार से इस गड्ढे के नेरा से २" नीचे एक लकीर गोलाई में खींच दीजिये। अब इसका पृष्ठभाग, जो इस समय सपाट है, कुछ खोद देना चाहिये ताकि ऊपर १½" ऊँची और १½" चौड़ी किनार रह जाय। खोदते समय यह ख्याल रखना चाहिये कि वह केन्द्र की तरफ ½" ढलान में हो।

(७) अब श्रोगली के ऊपर बाहर की ओर से एक लोहे की रिंग जड देनी चाहिये और लकडी और रिंग के बीच खाली जगह हो तो उसमें खपच्चियां ठोक देनी चाहिये।

**सूचना**—यह रिंग जडने के पहले श्रोगली का बाहरी पृष्ठभाग जितना अधिक से अधिक गोल और चिकना बनाते बने उतना बनाना चाहिये, पर ऐसा करने के लिये बहुत बारीकी नहीं करनी चाहिये क्योंकि यदि कहीं खाली जगहें रह जायँ तो वे खपच्चियों से भर दी जासकती हैं। लकडी का चुनाव करते समय यह ख्याल में रखना चाहिये कि ऐसे गड्ढे २" से अधिक चौडे न हों।

## ७ कोठा
[देखिये रेखा चित्र० ७]

(अ) पहली पद्धति

(१) १७" व्यास का १८" लंबा एक पक्का सीधा और गांठहीन लकडे का टुकडा लीजिये। उसको सामान्य गोल कर लीजिये और खराद पर लगाकर १६" व्यास रख कर गोल बना दीजिये।

(२) ठीक कुंड की गहराई जितनी लंबाई अर्थात् १७" रखकर दोनों सिरों से काट लीजिये।

(३) एक की ऊपरी सतह पर मध्यबिन्दु से ७" त्रिज्या का एक वृत्त खींचिये। और उसका एक व्यास खींचिये। व्यास के एक सिरे पर दोनों ओर परिधि पर १½" दूरी पर दो बिन्दु लीजिये। केन्द्र और इन दो बिन्दुओं से दो त्रिज्याओं की रेखा खींचिये। लकडे को व्यास की रेखा के अनुसार सीधा खडा काट लीजिये और बाद में दोनों भागों में से त्रिज्या की रेखा के अनुसार काट लीजिये। इस प्रकार दोनों फाचरों में से ३" लकडी काटकर चाभी के लिये जगह की जाती है।

(४) दो फाचरों के सपाट पृष्ठभागों पर बिल्कुल बीच में लंबाकृति रेखाएँ खींचिये। अब 'अ ब क ड ई' फर्मा सपाट पृष्ठभाग पर इस किस्म से रखिये कि फर्मे की सीधी रेखा लंब पर आवे। फर्म को लंब की दोनों बाजुओं पर घिराकर अक्स कीजिये तो रेखाचित्र नं ७ बन जायगा।

(७) पर ओगली के ऊपर बाहर की ओर से एक लोहे की रिंग जड देनी चाहिये और लकड़ी और रिंग के बीच खाली जगह हो तो उसमें पच्चियाँ ठोक देनी चाहिये।

सूचना—यह रिंग जडने के पहले ओगली का बाहरी पृष्ठभाग जितना अधिक से अधिक गोल और चिकना बनाते बने उतना बनाना चाहिये, पर ऐसा करने के लिये बहुत बारीकी नहीं करनी चाहिये क्योंकि यदि कहीं खाली जगह रह जायें तो वे पच्चियों से भर दी जासकती हैं। लकड़ी का चुनाव करते समय यह ख्याल में रखना चाहिये कि ऐसे गड्ढे २" से अधिक चौडे न हों।

२ कोठ

[देखिये रेखा चित्र० २]

(अ) पहली पद्धति

(१) १७" व्यास या १८" लंबा एक पक्का सीधा और गांठहीन लकड़े का टुकड़ा लीजिये। उसको सामान्य गोल कर लीजिये और खराद पर लगाकर १६" व्यास रख कर गोल बना दीजिये।

(२) ठीक कुड की गहराई जितनी लंबाई अर्थात् १७" रखकर दोनों सिरों से काट लीजिये।

(३) एक की ऊपरी सतह पर मध्यबिंदु से ७" त्रिज्या का एक वृत्त खींचिये। और उसका एक व्यास खींचिये। व्यास के एक सिरे पर दोनों ओर परिधि पर १½" दूरी पर दो बिंदु लीजिये। ये और इन दो बिन्दुओं से दो त्रिज्याओं की रेखा खींचिये। लकड़े को व्यास की रेखा के अनुसार सीधा खड़ा काट लीजिये और बाद में दोनों भागों में से त्रिज्या की रेखा के अनुसार काट लीजिये। इस प्रकार दोनों फाचरों में से ." लकड़ी काटकर चाबी के लिये जगह की जाती है।

(४) दो फाचरों के सपाट पृष्ठभागों पर बिल्कुल बन्द में नवाई रेखाएँ खींचिये। अब 'अ ब क ड ई' फर्मा सपाट पृष्ठभाग पर इस किस्म से रखिये कि फर्मे की सीधी रेखा लब पर आवे। फर्मे का लब की दोनों बाजुओं पर गिराकर अक्स कीजिये तो रेखाचित्र न २ बन जायगा।

(५) ऊपर बताये मुताबिक खींचा फाचर पर का कोठे का आकार और उसकी सतह पर खींचे वृत्त का अन्दाज लगाकर प्रथम छाती का भाग तैयार कीजिये।

(६) गरदन की रेखा पर फर्मा 'ई फ' ( रेखाचित्र न २ ) की मदद से गरदन के अर्धव्यास के समान गहरा गड्हा करना। फाचर पर खींचे गरदन के दोनों ओर के बिन्दुओं को जब कि यह फर्मा एक साथ छूये तब खोदा हुआ गड्हा ठीक समझा जायगा।

(७) उसी तरह छूट के रेखा पर छूट के अर्धव्यास के समान गड्हा करना। यह गड्हा करने में पेट की दीवाल छीलते जाना और गड्हा गहरा करते जाना।

(८) फर्मा 'इ क ग' की मदद से दोनों फाचरों में तली का ढलाव कर देना।

(९) आखीर में फर्मा 'अ ब क ड ई' की मदद से दोनों फाचरों को पूरी चौडाई पर मिला लेना।

(१०) तीसरी छोटी फाचर को हम चाभी कहेंगे। चाभी का मत्था रखना यानी दोनों फाचरों से करीब २" लम्बी और सिरे पर करीब २" मोटी रखना। चाभी कस देने के बाद नाप से ज्यादा लकडी काट डालना। इस चाभी को दोनों फाचरों के बीच में जितनी खाली जगह है उतनी ही चौडी करना।

चाभी इस तरह से तैयार की जाती है। दोनों फाचरों के समान परिधि लेकर उसके पिछले भाग को तैयार कीजिये। फिर दोनों फाचरों में से कटे हुये डेढ २ इञ्च के दो टुकडों को एक साथ मिला कर के इस के सिरे पर रखिये और दोनों बगलों के ढलाव के निशान कीजिये। इस ढलाव की दिशा में चाभी के दोनों बगलों के ढलाव कीजिये। मत्था रख कर बाकी के हिस्से में दोनों फाचरों के समान आकार कर दीजिये।

(११) अब फाचर को कुड में रखकर रेखाचित्र न० १ में बताये मुताबिक मुहरी खोदिये।

'अ' बिन्दु फाचर की ऊपरी सतह, जो कुड की ऊपरी सतह से ४½" नीचे रहती है, के बराबर रखना चाहिये। बरमे को ४५° के कोण पर रखकर चलाना चाहिये। 'ब' बिन्दु जिसे फाचर में छेद गिराते समय



मगनवाडी घानी का कोठा कैसे बनाना

बरमे की नोक रखनी चाहिये, पाचर के कोने से ३" की दूरी पर है। बरमे की नोक ठीक उसी बिन्दु पर रखने में रुकावट आती हो तो 'अ' बिन्दु के पास नाली में थाडी जगह कर लनी चाहिये जिससे कि रुकावट मिट जाये।

सूचना पाचर म छेद गिराते समय वह इधर-उधर घूम न जाय इस लिये उसके और कुड के बीच में ऊपर नीचे दो लकडी की पिट्टयों को खन्न कस देना चाहिये। नीचे की पट्टी करीब ८½" लबी तथा ऊपर की पट्टी करीब १६" लबी रहेगी।

(१२) मुहरी के छेद के बिल्कुल नीचे के भाग में खाचा करके एक लकडी का टुकड़ा जिस की पूरी लम्बाई में अर्धचक्र के आकार की एक नाली खोदी गई हो, लगा देना चाहिये।

(१३) कुड की दीवाल में भीगा चूना पोतना और गुणटाट लगाना। छेद का स्थान देखकर दोनों पाचर कुड म रखना। दोनों पाचरों के बीच में दुपट गुणटाट रखना। चाभी के दोनों बगल थोडा तेल लगाकर कस देना।

सूचना —चाभी कसते समय छेदवाली पाचर इधर-उधर घूम न जाय इसलिये १½" वाली सलाख नीचेकी ओर से पाचर के छेद में से पसार हो इस तरह से मुहरी मे तग रख दीजिये।

(१४) तली की खाली जगह म छोटी २ पाचरें भरकर तली साफ कर लेना। कोठे की दीवाल पर बाहर रहनेवाले टाट को तथा चाभी के मत्थे को काट कर कोठे को साफ कर लेना।

(१५) रेखाचित्र न० १ म बताये मुताबिक कुड २½" गहरा बनाया गया है। थाले की किनार तथा ढाल के बाद कुड १६¾" गहरा रहता है। इसमे १७" लबाई की पाचर बिठाने के बाद २¾" ऊचा और १" चौडा खाचा रह जाता है। इस खाँचे को १" अधिक चौडा बनाइये ताकि उसका व्यास १८" का हो जाय। इस तरह १" चौडा तथा २¾" ऊचा समेटनी का खाचा बन जाता है।

(१६) तेल के बरतन के जमीन के अदर गड्ढे में रखे जाने के कारण ओखली का वह भाग खुला रहता है। इसलिये गड्ढे की तीन तरफ की



मगनवाडी घानी का कोठा कैसे बनाना

बरमे की नोक रखनी चाहिये, पाचर के कोणे से ३" की दूरी पर है। बरमे की नोक ठीक उसी बिन्दु पर रखने में रुकावट आती हो तो 'अ' बिन्दु के पास नाली में थोडी जगह कर लेनी चाहिये जिससे कि रुकावट मिट जाये।

सूचना पाचर में छेद गिराते समय वह इधर-उधर घूम न जाय इस लिये उसके और कुंड के बीच में ऊपर नीचे दो लकडी की पट्टियों को सख्त कस देना चाहिये। नीचे की पट्टी करीब ८½" लंबी तथा ऊपर की पट्टी करीब १६" लंबी रहेगी।

(१२) मुदरी के छेद के बिल्कुल नीचे के भाग में खाचा करके एक लकडी का टुकडा जिस की पूरी लंबाई में अर्धचन्द्र के आकार की एक नाली खोदी गई हो, लगा देना चाहिये।

(१३) कुंड की दीवाल में भीगा चूना पोतना और गुणटाट लगाना। छेद का स्थान देखकर दोनों पाचर कुंड में रखना। दोनों पाचरों के बीच में दुपट गुणटाट रखना। चाभी के दोनों बगल थोडा तेल लगाकर कस देना।

सूचना —चाभी कसते समय छेदवाली पाचर इधर-उधर घूम न जाय इसलिये १½" वानी सलाग नीचेकी ओर से पाचर के छेद में से पसार हो इस तरह से मुदरी में तंग रख दीजिये।

(१४) तली की खाली जगह में छोटी २ पाचरें भरकर तली साफ कर लेना। कोठे की दीवाल पर बाहर रहनेवाले टाट को तथा चाभी के मत्थे को काट कर कोठे को साफ कर लेना।

(१५) रेखाचित्र नं० १ में बताये मुताबिक कुंड २½' गहरा बनाया गया है। थाले की किनार तथा ढाल के बाद कुंड १६½" गहरा रहता है। इसमें १७" लंबाई की पाचर बिठाने के बाद २½" ऊंचा और १" चौडा खाचा रह जाता है। इस खाँचे को १" अधिक चौडा बनाइये ताकि उसका व्यास १८" का हो जाय। इस तरह १" चौडा तथा २½" ऊंचा समेटनी का खाचा बन जाता है।

(१६) तेल के बरतन के जमीन के अंदर गड्ढे में रखे जाने के कारण ओखली का वह भाग खुला रहता है। इसलिये गड्ढे की तीन तरफ की



मगनवाडी घानी का कोठा कैसे बनाना

(७) चाभी कस देने के बाद छेद का स्थान देखकर तली कम देना। पहली पद्धति के क्रम १४ के अनुसार कोठा तैयार करना और क्रम १५ के अनुसार समेटनी का नाका बनाना।

(६) तीसरी पद्धति

यदि थड की लकड़ी ठोस हो तो पहली बार बिना पाचर का कोठा बनाकर एक दो साल चलाने के बाद घिस जाने पर उसको कुछ के नाप से खोद कर उसमें पहली या दूसरी पद्धति के अनुसार पाचर बैठा कर कोठा तैयार किया जा सकता है। इससे कुछ तैयार करने की मेहनत में कोठा तैयार हो जाता है और शुरू में पाचरों के तैयार करने का खर्च बच जाता है।

(१) थाले पर मध्यबिन्दु से गरदन, कोठे का ऊपरी किनारा और समेटनी के नाके के अनुक्रम से ७½", १४" और १८" व्यास के वृत्त खींचो। पहले ७½" का गरदन का वृत्त १८½" सीधा गहरा खोदना। रेखाचित्र न० १ के क्रम ६ में बताने के अनुसार थाला तैयार करना।

(२) १४" के वृत्त का अन्दाज लगाकर कोठे की छाती तैयार करना जिससे गरदन के नीचे का पेट का भाग खोदने में आसानी होगी।

(३) कोठे के नाप के अनुसार पेट की दीवाल और तली का ढलाव कर लेना। आखीर में समा अजकटई को लेकर तली का ढलाव, पेट और छाती की दीवाल के साथ मिलाकर तीनों की कमान देख लेना कि ठीक है या नहीं।

(४) रेखाचित्र न० १ के क्रम ११ में बताये अनुसार छाती की दीवाल में मुदरी खोदना।

(५) समेटनी का नाका बना लेना।

## ३ लाट

रचनाक्रम

(१) लकड़ी में जो बेढंगापन हो उसको बराबर करके उसके पर उसे करीब ८" के व्यास की गोल कर दे।

(२) लकड़ी के दोनों सिरे आरी से सीधे

सूचना दोनों सिरों में से उस सिरे को

दीवालों को मजबूत बनाने के लिये (एक तरफ तो अगली ही की दीवाल रहती है) उनमें बड़े-बड़े पत्थर के चौके जोड़ देने चाहिये या लकड़ी लगा देनी चाहिये।

(आ) दूसरी पद्धति

यदि १७" व्यास का लकड़ा मिलना संभव न हो तो ५ या ६ फाचरों का कोठा तैयार किया जा सकता है।

(१) बबूल या कुसुम के चार पक्के लकड़े लीजिये जिनकी लंबाई १६" और व्यास करीब १२" हो। प्रत्येक लकड़े को उसकी व्यास रेखा पर से सीधा काट दीजिये। उसके चौड़े भाग को कुंड की दीवाल के साथ बिठाने के लिये तैयार कीजिये।

(२) पहले फाचर को कुंड में स्थिर रखने के लिये उसकी बगल में एक छोटा कीला लगाना।

(३) पहले फाचर को कुंड में रक्खो और कुंड के व्यास के दोनों सिरों पर दो खाचे ( १" लम्बा १" चौड़ा और ४½" गहरा ) काटकर उस पर सहायक पट्टी रक्खो। सहायक पट्टी के मध्यबिन्दु से कुंड की दीवाल को छूते फाचर के दोनों ऊपरी सिरों के साथ जोड़नेवाले अर्धव्यास के ढलाव में फाचर की दोनों बगलों को काट लेना और रन्दा से साफ कर लेना। मध्यबिन्दु से फाचर के सिरे पर ७" अर्धव्यास का वृत्त खींचना।

(४) पहली पद्धति के क्रम ८ से ६ तक में बताने के अनुसार फाचर तैयार करना। फर्क केवल इतना है कि फाचर को तली के भाग में गरदन की अपेक्षा एक सूत अधिक मोटी रखना।

सूचना —एक फाचर इस तरह तैयार होने के बाद उसकी बगल में दूसरी रखना और उसको कुंड की दीवाल और तैयार फाचर की दीवाल से मिलाकर उस पर तैयार फाचर खींच लेना और उस आकार के अनुसार उसे बना लेना।

(५) पहली-पद्धति के क्रम १० के अनुसार चाभी तैयार करना।

(६) चाभी कसने से पहले फर्मा 'ढकना' की मदद से ७" व्यास की तली तैयार करना और पहली पद्धति के क्रम ११ के अनुसार उसमें मुन्री का छेद गिराना और क्रम १२ और १३ के अनुसार चाभी कस देना।

(७) चाभी कस देने के बाद छेद का स्थान देखकर तली कस देना। पहली पद्धति के क्रम १४ के अनुसार कोठा तैयार करना और क्रम १५ के अनुसार समेटनी का ढाचा बनाना।

(६) तीसरी पद्धति

यदि धड़ की लकडी ठोस हो तो पहली बार बिना पाचर का कोठा बनाकर एक दो साल चलाने के बाद घिस जाने पर उसको कुंड के नाप से खोद कर उसमें पहली या दूसरी पद्धति के अनुसार पाचर बैठा कर कोठा तैयार किया जा सकता है। इससे कुंड तैयार करने की मेहनत में कोठा तैयार हो जाता है और शुरू में पाचरों के तैयार करने का खर्च बच जाता है।

(१) थाले पर मध्यबिन्दु से गरदन, कोठे का ऊपरी किनारा और समेटनी के ढाचे के अनुक्रम से ७½", १८" और १८" व्यास के वृत्त खींचो। पहले ७½" का गरदन का वृत्त १८½" सीधा गहरा खोदना। रेखाचित्र नं० १ के क्रम ६ में बताने के अनुसार थाला तैयार करना।

(२) १८" के वृत्त का अन्दाज लगाकर कोठे की छाती तैयार करना जिससे गरदन के नीचे का पेट का भाग खोदने में आसानी होगी।

(३) कोठे के नाप के अनुसार पेट की दीवाल और तली का ढलाव कर लेना। आखीर में पक्का अनकडई को लेकर तली का ढलाव, पेट और छाती की दीवाल के साथ मिलाकर तीनों की कमान देख लेना कि ठीक है या नहीं।

(४) रेखाचित्र नं० १ के क्रम ११ में बताने अनुसार छाती की दीवाल में मुर्री खोदना।

(५) समेटनी का ढाचा बना लेना।

## ३ लाट

रचनाक्रम

(१) लकडी में जो टेढ़ापन हो उसको बराबर करके उसके एक सिरे पर उसे करीब ८" के व्यास की रख दें।

(२) लकडी के दोनों सिरे आरी से साधे काट दीजिये।

सूचना दोनों सिरों में से उस सिरे को, जो कि मोटा या लकडी की

